लोगों ने सर्वप्रथम उसी दिन ब्लादिमीर श्रीलेनिन को बद्धमुष्टि देखा तथा राजाज्ञा से द्रोह करने वालों का व श्रमजीवियों का नेता समझा ।।४४।।

२४ छात्रों के साथ श्री लेनिन को विश्वविद्यालय से निकाल दिया गया और उसे पुलिस की देखरेख में कारागार में रखा गया ।।४५।।

दुःखों के भार से पीड़ित लेनिन की माता ने जब जारशासन से प्रार्थना की तब उसे पुलिस के बन्धन से मुक्त कर दिया गया ।।४६।।

तथा वह अपने परिवार के साथ कोकुश्किन में रहने लगा। वहां पुस्तकों की अधिकता से श्रीलेनिन बहुत प्रसन्न हुआ ।।४७।।

बर्फ गिरने के साथ ही विद्वद्वर श्रीलेनिन काजान की ओर लौट गया परन्तु उसे विद्याकेन्द्र में पुनः प्रवेश नहीं मिला ।।४८।।

उसने उद्यान से युक्त एक मकान किराये में लिया। उस मकान की रसोई में पढ़ते हुए, उस विद्वान् लेनिन ने अपना समय बिताया ।।४९।।

१८ वर्ष की अवस्था वाले विद्वानों में शिरोमणि श्रीलेनिन ने इसी रसोई में मार्क्सवाद का अध्ययन प्रारम्भ किया ।।५०।।

संयमी एवं मनीषी उस लेनिन ने मार्क्सवाद के विद्वानों के सिद्धान्तों का पुनः पुनः गम्भीर अध्ययन किया ।।५१।।

इससे अगले वर्ष वह समरा की ओर प्रस्थान कर गया तथा उसने वहां एक मार्क्सवादी दल की स्थापना की ।।५२।।

माता मारिया ने उसे पुनः विश्वविद्यालय में प्रवेश दिलाने के लिए प्रयत्न प्रारम्भ किये। क्योंकि संसार में माता ही गौरवमयी होती है ।।५३।।

शिक्षा मंत्रालय के आदेशानुसार इस लेनिन ने सैन्टपीटर्सवर्ग विद्याकेन्द्र में विधिशिक्षा (कानून) के लिए अनुमति प्राप्त कर ली ।।५४।।

ग्रीष्मकालिक उष्णता से प्रतप्त लेनिन ने उस समय भी बहुत परिश्रम किया। विद्या से प्रसिद्ध, विवेकयुक्त दृष्टि वाले उसने इन दिनों और सब कुछ भुला दिया ।।५६।।

श्रीलेनिन ने नियमानुसार विधिशास्त्र में ससम्मान उपाधि प्राप्त की तथा उसके अनन्तर शासन से वकालत करने की आज्ञा भी प्राप्त कर ली ।।५६।।

दुर्भाग्य से इन्हीं दिनों लेनिन को बहिन ओल्गा आन्त्रज्वर (टाइफाइड) से पीड़ित हो गई और शीघ्र ही, राजधानी में उसकी मृत्यु भी हो गई ॥५७॥

क्योंकि लेनिन बचपन बहिन ओल्गा के साथ खेल चुका था इस लिये संसार में इस प्रकार की भयंकर पीड़ा को कौन भूल सकता है ॥५८॥

संसार अधिकतर दूसरों पर दुःख डालकर स्वयं सुख प्राप्त करता है। ऐसा कोई विरला ही पुरुष होता है जो दूसरों की पीड़ा को दूर करता है ॥५९॥

लेनिन पुनः माता की आज्ञा से समरा की ओर लौट गया और वहां उसने अपना अधिक समय मार्क्सवादी क्लबों में बिताया ।।६०॥

मारिया अन्ना और डिमत्री इस पृथ्वी पर उसके मित्र थे जिनके कुटुम्ब में लेनिन बहुत प्रसन्न रहते थे ॥६१॥

जिनमें डिमत्री और मारिया उनकी बहिनें थीं और दोनों की आकृति लेनिन के भ्राता अलेक्जेण्डर से बहुत कुछ मिलती जुलती थी ॥६२॥

ब्लादिमीर के कपोलों की अस्थियां उभरीं हुईं थीं। उनकी नासिका चपटी थी तथा वे बिडालाक्ष (बिल्ली के समान आंखों वाले), बलवान् तथा दृढ़ाशय थे ॥६३॥

२१ वर्ष की छोटी अवस्था में ही गिरे हुये सिर के बालों ने उनकी बुद्धि की प्रकर्षता तथा गम्भीरता की सूचना दे दी थी ॥६४॥

अकाल से पीड़ित कृषकों का दल जब गांवों से नगरों की ओर आया तब श्रीलेनिन ने कहा था—॥६५॥

जब समाज की अर्थव्यवस्था में विकृति दिखाई देती है तभी पृथ्वी पर भयंकर अकाल की छाया पड़ती है ॥६६॥

जब तक इस संसार में समाज के अर्थ का विभाजन अच्छी प्रकार नहीं किया जाता तब तक सुकाल (खुशहाली) नहीं हो सकता ॥६७॥

धनिकों का समाज अपनी सहायता की इच्छा से तथा अपनी बुद्धि से निश्चित ही श्रमिकों का दमन करता है ॥६८॥

इस प्रकार के अकालों से निश्चित ही समाज का विवर्तन होगा और इससे पूंजीवादो समाज का पतन भी अवश्यंभावी है ॥६९॥

यह उपर्युक्त कथन मनोवैज्ञानिक और स्वाभाविक है। इसके विपरीत 'हम भूखों का पेट भर रहे हैं' पूंजीवादियों का यह सिद्धांत मिथ्या के आधार पर स्थित है ॥७०॥

दुर्भिक्ष से अत्यन्त पीड़ित कल्याणकारिणी लेनिन की यह अमृतवाणी अकाल के समय, उन श्रमिकों पर अपना विशिष्ट स्थान बना गई ॥७१॥

वह लेनिन शिशिर ऋतु में स्वयं सैन्टपीटर्सबर्ग गया और वहां 'गुप्त बड़ों' के मण्डल का सदस्य बन गया ॥७२॥

इससे रूस के श्रमिकों में जनजागरण तो हुआ परन्तु इन श्रमिकों ने कहीं पर भी आन्दोलनों में भाग नहीं लिया ॥७३॥

श्रीलेनिन के प्रयत्नों से ही तत्त्वदर्शी श्रमिकवर्ग पृथ्वी पर स्वतन्त्र रूप से आन्दोलन के लिए एकत्र हुआ ॥७४॥

श्रमिकों का विश्रम्भ (विश्वास), पाखण्ड के ताप से तप्त लोगों का दम्भ (अभिमान), संस्कृतियों का संरम्भ (वेग) इस लेनिनरूपी शक्र की चिरकाल तक जय हो ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'लेनिन का छात्रजीवन' नामक चतुर्थ सर्ग समाप्त हुआ ॥

# पञ्चम सर्ग

## [ लेनिन का साइबेरिया में कारावास ]

उस समय विद्वान् लेनिन का इस पृथ्वी पर सर्वप्रथम आह्वान यही था कि रूस के दुःखित तथा प्रपीड़ित श्रमिकों का संरक्षण किया जाय ॥१॥

उस समय युवक लेनिन ने गुप्त सोशल डमोक्रेटिक पार्टी की सदस्यता प्राप्त की जब कि रूस के किसान मजदूरी के लिए निरन्तर अपने ग्रामों को छोड़कर नगरों की ओर जा रहे थे ॥२॥

क्योंकि उस समय रूस में नवीन औद्योगिक जागरण प्रस्फुटित हो रहा था और विभिन्न वर्गों में गुप्त रीति से साम्यवाद की अच्छी शिक्षा प्रदान की जा रही थी ॥३॥

व्लादिमीर श्रीलेनिन का मत था कि यह शिक्षा साधारण गोष्ठियों में प्रदान करने से श्रमिकों के लिये हितकर सिद्ध हो सकती है न कि गुप्त रीति से, परन्तु विरोधियों ने लेनिन के इस मत का विरोध किया ॥४॥

श्रीलेनिन वहां "बड़ों का नेता" बन गया और उसने अपना घोषणा-पत्र निकाला। पीटर्सबर्ग के श्रमिकों में इस घोषणा पत्र का प्रभाव स्पष्टरूपेण दिखलाई देने लगा ॥५॥

श्रमिकों की क्रान्तिकारी विरोधी नीति को देखकर वहां की सरकार सशंकित हो उठी और उसने अपने पुलिस के प्रधान अधिकारी श्री ज्योलिएन्स्की से राष्ट्र की स्थिति के सम्बन्ध में पूछताछ की ॥६॥

श्री ज्योलिएन्स्की ने सरकार को पत्र लिखा कि इस समय यह जनतादल सरकार के लिए यद्यपि भय का कारण नहीं हो सकता है, परन्तु सरकार को इस जनतादल की कभी भी उपेक्षा नहीं करनी चाहिए ॥७॥

उसी समय सरकार द्वारा सेन्सर किये जाने पर लेखकों की दो पुस्तकें प्रकाशित की गई। श्रीलेनिन ने अपनी सर्वप्रथम सभा में एक पुस्तक की तो बहुत प्रशंसा की तथा दूसरी की निन्दा ॥८॥

श्रीपोत्रोसोव ने कुछ दिनों बाद श्रीब्लादिमीर लेनिन के सम्बन्ध में लिखा था कि "वह शक्ति का स्रोत है" और अधिक परिश्रम के कारण असमय में ही पूर्ण खल्वाट हो गया है ॥९॥

अपने विचारों की गंभीरता के कारण ही वह २४ वर्ष की अवस्था में वृद्ध लगने लग गया था, क्योंकि वह क्रान्तिपथ का प्रदर्शक, किसी शीतरोग (नीमोनिया) से प्रपीड़ित हो गया था ॥१०॥

तदनन्तर अपने शरीर को रुग्ण देखकर श्रीलेनिन पेरिस को चले गये और वहां अच्छी औषधियों से उन्होंने पुनः स्वास्थ्यलाभ प्राप्त किया ॥११॥

श्रीलेनिन पाश्चात्य देशों में भी साम्यवाद के विचारकों के साथ रहे। श्री कार्लमार्क्स के जामाता के साथ भी उन्होंने बातचीत की ॥१२॥

इस राजनीति में प्लीखानोव गुरु और लेनिन शिष्य था तथा जिनेवा नगर के पास वह पहले उनसे मिल चुका था ॥१३॥

श्री प्लीखानोव इस पृथ्वी पर दार्शनिक के रूप में विख्यात होने पर भी बहुत प्रसन्न न थे, इसलिये शीघ्र ही ये राजनैतिक नेता बन गये तथा पुनः राजनीति से विरक्त भी हो गये ॥१४॥

श्री प्लीखानोव यद्यपि अपनी संस्कृति की हीन दशा को देखकर उस की रक्षा करने के लिए नेता बने थे परन्तु श्रीलेनिन तो बुद्धि, यश और कान्ति में उनसे भी श्रेष्ठ निकले ॥१५॥

जब इन दोनों गुरु शिष्यों की साहित्य व कला के सम्बन्ध में परस्पर वार्ता हुई तो प्लीखानोव ने इस समय इस युवक को कल्पना शून्य ही माना ॥१६॥

परन्तु जब प्लीखानोव ने राजनीति के सम्बन्ध में इस युवक से बातचीत की तो वह श्रीलेनिन की प्रतिभा, मस्तिष्कशक्ति व गहन अनुभूति को देख कर आश्चर्य में पड़ गया ॥१७॥

आज प्लीखानोव बहुत प्रसन्न हुआ क्योंकि उसे संघर्ष के लिए सुयोग्य, नेतृत्व शक्ति में निपुण तथा जनता दल का विश्वासपात्र सदस्य श्री व्लादिमीर प्राप्त हुआ था ॥१८॥

व्लादिमीर लेनिन प्लीखानोव के पत्र को लेकर एक्सलरौड़ के साथ विचार विमर्श करने के जिए जिनेवा नगर से चला गया ॥१९॥

श्रीलेनिन ने अपने द्वारा ग्रथित एवं प्रकाशित एक संकलन जब श्री एक्सलरौड़ को दिया तो उसमें आये हुए । लेखों तथा उसके मस्तिष्क शक्ति से उत्पन्न प्रकाश को देख कर वह मोहित हो गया ॥२०॥

उन लेखों में उदारवादियों के प्रवर्तकों पर जो निन्दा प्रहार किये गये थे उन्हें पढ़कर श्री एक्सलरौड़ बड़े दुःखी हुए यद्यपि इन दोनों का उद्देश्य समान था जिसके कारण इन दोनों में विस्तृत वार्ता भी हुई ॥२१॥

उन्होंने निर्णय किया कि यह श्रमिकों का नेता, अच्छी प्रकार संगठन कर सकता है और आन्दोलन को चलाने में भी समर्थ है तथा इससे अतिरिक्त और कोई व्यक्ति उपयुक्त नहीं है ॥२२॥

इन सब परिस्थितियों को देखकर श्रीलेनिन अपने देश को लौट गये और उन्होंने उस समय पीटर्सवर्ग में श्रीमारतोव के साथ वार्ता की ॥२३॥

प्रदर्शनों में, प्रतिभाशाली श्रीमारतोव का योगदान देखकर क्रान्ति का विरोध करने वालों ने उसे विश्वविद्यालय से निकाल दिया ॥२४॥

निश्चित ही श्रीमारतोव को देश निकाला दे दिया गया । वह फिर विलना के आन्दोलन में महत्त्वपूर्ण रूप से भाग लेकर इस पृथ्वी पर प्रसिद्ध हो गया ॥२५॥

श्रीलेनिन और श्रीमारतोव यद्यपि गुप्त रूप से मिलते थे फिर भी गुप्तचर उनकी गतिविधियों पर दृष्टि रखते थे और सरकार सतर्क दृष्टि से अलग-अलग उनके कार्यों को देखती थी ॥२६॥

इसी बीच श्रीलेनिन ने अपनी बहिन (अन्ना) को लिखा कि यदि किसी प्रकार पुलिस मुझे पकड़ भी ले तो तुम ऐसा प्रयत्न करना जिससे माता मुझे देखने न आ सके ॥२७॥

मुझे कारागार में पड़ा हुआ देखकर शोकविह्वला तथा अश्रुमुखी माता को मेरे राष्ट्रभक्त व प्रिय भ्राता तथा अपने ज्येष्ठ पुत्र श्री अलेक्जेण्डर का स्मरण हो आयेगा ॥२८॥

अनेक गुप्तचरों ने प्रयत्नपूर्वक जब उनकी गतिविधियों का पता लगाना असम्भव समझा तब धन के द्वारा एक भेदिये को अपनी ओर करके सामग्री सहित इन दोनों को पकड़ लिया गया ॥२९॥

पीटर्सबर्ग के मजबूत उस कारागृह में दंडसंबन्धी नियम कठोर न थे। सम्बन्धी अथवा अन्य कोई व्यक्ति सप्ताह में दो बार उनसे एक-एक करके मिल सकता था ॥३०॥

सिपाहियों द्वारा जांच कर लिए जाने पर कोई भेंट या भेजी गई वस्तु अथवा भोजनादि तथा पठनीय सामग्री को कारागृह में दिया जा सकता था ॥३१॥

श्रीमारिया अपने पुत्र श्रीलेनिन के साथ नियमानुसार मिलती थी और इस विद्वान् लेनिन ने अपनी वहिन अन्ना को एक गुप्त संकेतलिपि तथा भाषा पहले ही सिखा दी थी ॥३२॥

श्री अन्ना स्वयं इस संकेतलिपि को पढ़कर जनतादल के सम्मुख श्रीलेनिन का संदेश पहुंचाती हुई पत्र व्यवहारादि समग्र कार्य को चलाती रही ॥३३॥

इसी बीच विभिन्न सामाजिक मण्डलों ने मिलकर एक सोशल मुक्तिलीग दल की संस्थापना की, जिससे सरकार इस नवीन दल के भ्रम में पड़कर उन क्रान्तिकारियों का दमन न करे ॥३४॥

परन्तु इनका यह प्रयास सफल न हुआ और दल के जितने भी सदस्य थे वे सभी बड़ी चतुरतापूर्वक सिपाहियों के द्वारा श्री पैत्रोसोव के सहित पकड़ लिये गये ॥३५॥

इस गुप्त संगठन का प्रचार चलता रहा और श्रीलेनिन इसके निदेशक थे। कारागृह में वन्दी होने पर भी वे सदस्यों द्वारा इस दल के मुख्य नेता चुन लिये गये ॥३६॥

जब इस दल ने अपना प्रथम प्रचारपत्र प्रसारित किया तो उसके आदेशानुसार वस्त्र उत्पादन करने वाले श्रमिकों ने अपने उत्पादन केन्द्रों से वहिर्गमन कर दिया, क्योंकि श्रमसाधकों के लिये यही सिद्धि थी ॥३७॥

उस समय श्रीलेनिन ने कारावास में सम्पत्ति शास्त्र तथा अर्थशास्त्र का गहन अध्ययन किया और वहीं पर "रूस में अर्थवाद का विकास" नामक अपना प्रथम ग्रन्थ लिखा ॥३८॥

१४ वें वर्ष जब श्रीलेनिन ने उस कारागृह से मुक्ति प्राप्त की तो उनके शरीर का भार कुछ कम हो गया था परन्तु वे प्रसन्न और स्वस्थ दृष्टिगोचर हो रहे थे ॥३९॥

परन्तु शीघ्र ही उन्हें ३ वर्ष की देश निकाले की सजा सुना दी गई और वे मासिक वृत्ति का लाभ प्राप्त कर साइबेरिया के शुशेन्स्कों ग्राम में पहुंच गये ॥४०॥

वहां श्रीलेनिन को स्वास्थ्यलाभ तथा परम शान्ति प्राप्त हुई और उनका जीवन सुख से युक्त हुआ। प्रतिदिन शिकार खेलना आदि मनोविनोद उन्हें आनन्द प्रदान करने वाले हुए ॥४१॥

श्रीलेनिन प्रातः काल उठकर तालाव में जाते और छणसूत्र (वडिश) से मछलियां पकड़ते तथा उसके निर्मल जल में तैर कर पुनः शनैः शनैः अपने घर आ जाते थे ॥४२॥

प्रकृति के इस एकान्त स्थल में उन्होंने प्राकृतिक जीवन का लाभ प्राप्त किया और अवकाश मिलने पर दूसरों की पुस्तकें पढ़कर अपने स्वाध्यायकाल को सफल किया ॥४३॥

जब वे सायंकाल थक जाते थे तो किसान की वीणा को तन्मयता से वजाते तथा उस समय सब कुछ भूल जाते थे। उस वीणा की आवाज़ से आकर्षित होकर ग्रामीण लोग उनके पास आते थे ॥४४॥

ढेर सारा दूध, सुरा और मीठा मांस इच्छानुसार खा पी कर पुष्ट हो रहे शरीर वाले श्री लेनिन पत्र व लेखों को लिखते हुए उस कुटी में शरीर व मस्तिष्क से स्वस्थ थे ॥४५॥

उस समय उन ग्रामवासियों तथा श्रीलेनिन ने देखा कि—सिपाहियों का वेश धारण किये हुए कुछ व्यक्ति विना आज्ञा के, जनसम्मर्द से युक्त उसके सदन में प्रवेश कर रहे हैं और उनमें से एक सिपाही ने गर्वोन्नत होकर पूछा कि श्रीलेनिन का अध्ययन कक्ष कौन सा है ? ॥४६॥

श्रीलेनिन ने उस समय संकेत से अपने कमरे के पठनस्थल को वताया और उन सिपाहियों ने भी वड़ी वारीकी से उस स्थान को देखा तथा कुछ प्रश्न पूछ कर वे लोग चुप हो गये ॥४७॥

फिर इन सिपाहियों ने सम्मानपूर्वक अपने सिरों को झुकाकर इनकी वन्दना की। इस बदले हुए दृश्य को देखकर लोग निश्चित ही आश्चर्यचकित हो गये ॥४८॥

श्रीमती नदेज्दा एक विदुषी नारी थी और वह अपने देश रूस में श्रमिकों को पढ़ाती थी। वह व्लादिमीर की मित्र बन गई और श्रीलेनिन उसे सदा पत्र दिया करते थे ॥४९॥

श्रीमती नदेज्दा को जब यूफ़ा प्रदेश के लिए देश निकाला दे दिया गया तो विमनस्क हो कर उसने प्रार्थना की कि मेरा एक मित्र शुशेन्स्को ग्राम में है इसलिये मुझे भी वहीं रहने की आज्ञा दी जाय ॥५०॥

श्रीमती नदेज्दा ने श्रीलेनिन के साथ बड़े श्रम से सचिव का कार्य किया और वह उसकी सहायिका हुई। वह प्रातःकाल अनुवाद का कार्य और सायंकाल उसकी पाण्डुलिपि किया करती थी ॥५१॥

श्रीलेनिन के छद्मनाम से जो पुस्तकें प्रकाशित हुई वे श्रीमती नदेज्दा के परिश्रम का ही फल था। जिनके प्रभाव से व्लादिमीर श्रीलेनिन रूस में प्रसिद्ध हुआ ॥५२॥

एक बार किसी खनिक के मुकद्दमे की पैरवी करने पर श्रीलेनिन को जब विजय मिली तो इससे उन्हें प्रसिद्धि प्राप्त हुई। शनैः शनैः रूस से निष्कासित क्रान्तिकारी लोग उनके घर पहुंचने लगे ॥५३॥

उस समय रूस के क्रान्तिकारियों के साथ पत्र व्यवहार में श्रीलेनिन की पत्र संख्या में वृद्धि हुई और पत्रिकाओं में सम्पादकीय भी अधिक प्रकाशित होने लगे। यद्यपि उस समय सभाओं पर रोक लगी हुई थी फिर भी जनतादल की गोष्ठियां नियमित रूप से होतीं थीं ॥५४॥

श्री पोत्रोसोव श्री मारतोव व श्रीमती अन्ना बराबर श्रीलेनिन को पत्र देते थे। इस प्रकार श्रीलेनिन रूस की राजनीति के समस्त वृत्तान्तों को प्राप्त कर लेता था ॥५५॥

प्रमाद (आलस्य) से प्रमदा की तरह डरा हुआ श्रीलेनिन यद्यपि अपने राष्ट्र (रूस) से निकाल दिया गया था फिर भी वह दीनवर्ग का केन्द्रबिन्दु, लोगों में उत्सुकता का संचार करने वाला तथा व्यस्त था ॥५६॥

उस समय रूस में श्रमिकवर्ग शान्ति से अपने दल का संगठन कर रहा था तथा उस श्रमिकवर्ग में न तो कोई थका हुआ, न दीन और न कोई निरक्षर ही था ॥५७॥

अपने निष्कासन के अन्तिम वर्ष श्री व्लादिमीर ने एक अच्छी योजना को प्रकाशित किया कि "रूस के वाहर गुप्त रीति से एक पत्र इस समय प्रकाशित किया जाय ॥५८॥

उसने निश्चय कर लिया कि निष्कासन काल के समाप्त होने पर वह अपने देश नहीं जायेगा और वह किसी भी तरह विदेश में रह कर ही अपना कार्य करेगा ॥५९॥

लेकिन इन्हीं दिनों वैधानिकी नामक मार्क्समतावलम्बियों की एक पत्रिका जो कि नियमपूर्वक प्रकाशित होती थी, उसमें मार्क्सवाद के विरुद्ध लेखों को देखकर श्रीलेनिन बहुत दुःखी हुए ॥६०॥

उन्हीं दिनों जर्मनी में एडअर्ड ने एक पुस्तक लिखी, उसमें भी मार्क्सवाद पर संशोधन अथवा पुनरीक्षण करने की मांग की गई थी ॥६१॥

एकता में विरोध उत्पन्न करने वाले इन मतों को देखकर श्रीलेनिन बहुत कुपित हुए और उन्होंने घोषणा की कि वे अपनी युक्तियों से उनका खण्डन करेंगे ॥६२॥

और उन्होंने यह भी घोषणा की कि रूस में अच्छी प्रकार से दल का संगठन तथा मार्क्सवाद का सञ्चालन विभक्तरूप में कभी नहीं किया जा सकता ॥६३॥

उनका मत था कि अच्छे सहायकों द्वारा क्रान्ति के मार्ग में प्रगति की जाय और इस समय हमारा दल निश्चित ही शासन से संघर्ष करे ॥६४॥

अपना भला चाहने वाले को शक्ति के विना शक्तिमानों का विरोध कभी नहीं करना चाहिये। इस संसार में विजय कल्याण के लिए होती है तथा पराजय शक्तिमानों के लिए शोचनीय है ॥६५॥

अपने प्रवासकाल में लीना नदी के समीप रहने के कारण ही वे सर्वप्रथम एन० लेनिन के नाम से प्रसिद्ध हुए और उनकी प्रथम पुस्तक भी इसी नाम से प्रकाशित हुई तथा उसी दिन से श्रीलेनिन का नाम जगत् में प्रसिद्ध हुआ ॥६६॥

इस प्रकार अपना निष्कासन काल समाप्त कर श्रीलेनिन साइवेरिया से यूफ़ा गये और वहां उन्होंने अपनी पत्नी की सुरक्षा का अच्छी प्रकार प्रवन्ध किया ॥६७॥

उन्होंने सरकार से प्रार्थना की कि मेरी पत्नी क्रुपस्का मेरे साथ ही रहे, परन्तु उनकी इस न्यायोचित प्रार्थना को सरकार के अधिकारियों ने स्वीकार नहीं किया ॥६८॥

तथा सरकार ने निर्णय दिया कि क्रुपस्का मास्को स्थित अपनी माता के घर कुछ दिनों रहना चाहे तो रह सकती है, परन्तु श्रीलेनिन अपनी पत्नी से वर्ष में केवल एक बार ही मिल सकते हैं ॥६९॥

वह तरुण तपस्वी लेनिन इस समय अकेले ही वैप्सकोव गया। यह उसका अनोखा त्याग था। ठीक भी है "कार्यार्थी कष्ट सहन करने वाले होते हैं ॥७०॥

उन्हीं दिनों पीटर्सबर्ग में श्रमिकों का जो प्रबल आन्दोलन चल रहा था उसका उद्देश्य था कि उच्चवर्ग द्वारा निम्नवर्ग प्रपीड़ित न हो ॥७१॥

इस समय रूस में श्रमिकों का कोई कल्याणकारक नेता न था तथा दलों का विभाग करना भी आवश्यक न था, क्योंकि एक दल दूसरे दल से विरोध कर रहा था। ७२॥

उन्हीं दिनों किन्स्क में जिन लोगों ने श्रमिकों के हित के लिए एक विशाल समिति की स्थापना की थी वे भाषणादि में स्वतन्त्रता चाहते थे, परन्तु मार्क्सवाद के प्रचारकार्य में नहीं ॥७३॥

बुद्धिमान् लेनिन स्फुलिङ्ग (इस्कारा) नामक पत्र के प्रकाशन के लिए जर्मन की सीमा में प्रविष्ट हुआ। उन्होंने वहां पत्र के कार्यालय तथा सम्पादक मण्डल का भी सब प्रबन्ध किया ॥७४॥

अपने दल के अन्दर ही जो कोप व वेग की अग्नि धधक रही थी उसे श्रीलेनिन ने सभी प्रयत्नों से शान्त किया। पूर्व दिशा में सूर्य की तरह गहन अन्धकार को निगरण करने की इच्छा से यह कोई नवीन सूर्य उत्पन्न हुआ था ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'लेनिन का साइबेरिया में कारावास' नामक पञ्चम सर्ग समाप्त हुआ ॥

# षष्ठ सर्ग

## [ वाल्शेविकवाद का जन्म ]

पुनः इस लेनिन ने अपने पूर्व विचारित कठिन कार्य में सहायता प्राप्त की। सर्वदा शंकित रहने वाले इस संगठन ने नवीन पत्र प्रकाशित किया ।।१।।

इस पत्रिका को जनता दल के सम्मुख वितरण करने में सुलभता कैसे प्राप्त हो यह सोचकर गुप्त रीति से इसे प्रतिदिन सीमा क्षेत्रों में बांटा जाता था ।।२।।

इस पत्रिका को कैसे वितरित किया जाय तथा इसके, जो कि गुप्त-चरों से सर्वदा शंका की दृष्टि से देखी जाती थी, वितरण की विधि कैसे प्राप्त की जाय ? इस विषय पर दल के महानुभाव प्रतिदिन विचार करते थे।

उस समय इस पत्रिका को गुप्त भवनों में दूसरे समाचार पत्रों के साथ मिला कर रख दिया जाता था। यदि किसी समय कोई व्यक्ति इस सम्बन्ध में पकड़ा जाता तो उसे भयंकर कष्ट का अनुभव करना पड़ता था ।।४।।

इस इस्कारा पत्र ने प्रकाशित होने पर अपना महत्त्व बतला दिया तथा कृषक वर्ग के मनों में अपना स्थान बना लिया। जनतादल के सम्मुख अथवा जनसभाओं में इस पत्र को पढ़ने की इच्छा प्रतिदिन बढ़ने लगी ।।५।।

इस पत्र के प्रथम अंक में लेनिन ने घोषणा की कि संगठन के बल पर ही सर्वदा जनतादल का समर्थन किया जा सकता है। बलवान् तथा शोषक जार से प्रपीड़ित रूस में यह पत्र भय फैलाने वाला हो सकेगा ।।६।।

'प्रबल व बर्बर शत्रु जार के प्रशासन को हम अपने बल से जीत सकते हैं और इस कुशासन को उलट सकते हैं'' लेनिन के इस आह्वान से कृषकों के मनों में कौतूहल उत्पन्न हुआ ।।७।।

यह सोचकर लेनिन ने प्रसन्नता से घोषणा की कि यह पत्र विजय प्राप्त करने में प्रभावशाली हो सकता है। इसकी प्रगति हो सकेगी अथवा नहीं ? इस प्रकार वह इसकी गतिविधियों को देखने में समर्थ हुआ ॥८॥

मार्क्सवाद की सभी विचारधाराओं का निवारण करने सम्बन्धी विरोधियों की दुर्बुद्धि व संताप से युक्त जो दुष्ट नीतियां नियमपूर्वक निरूपित की गईं थीं वे स्वयं शान्त हो गईं ॥९॥

समस्त छात्रसमाज के सुशिक्षण में, श्रमिकों के विचार बदलने में तथा जनता दल में हिंसा को रोकने आदि प्रमुख कार्यों में इस पत्र ने रुचि ली ॥१०॥

इस पत्र ने सर्वदा जनता का हित किया और जनतादल का अच्छी प्रकार प्रचार भी। जनता प्रतिदिन जनभावना को आदर न देती रहे ऐसी बात नहीं है। ११॥

प्रतिदिन जनतादल के सम्मुख अपने मत का प्रकाशन करता हुआ यह पत्र पृथ्वी पर सम्पूर्ण कार्यकलापों की सूचना देने लगा ॥१२॥

इस पत्र के वितरक (एजेंट) इस के वितरण के साथ-साथ दल की सूचना भी दल के सदस्यों तक पहुंचाते थे। इसी सूचना के अनुसार ये श्रमिक घटनास्थल में ही सम्पूर्ण ज्ञापनों पर हस्ताक्षर करते थे ॥१३॥

इस प्रकार विचार विमर्श की परम्परा जनता में बलवती होती गई और जार के कुशासन को दलित करने के लिये यह जनतादल प्रतिदिन बढ़ता गया ॥१४॥

यह पत्र अन्य अनेक प्रकार के उपायों के द्वारा पढ़ने के लिए गलियों में बिखेर दिया जाता था या श्रमिकों की टोलियों में पढ़ा जाता था अथवा सैनिकों के बैरकों में भी गुप्त रूप से बांटा जाता था ॥१५॥

जनता के प्रिय श्रीलेनिन ने अब म्युनिख को अपना निवास स्थान बना लिया। यद्यपि वह अपने दल के पुनीत कार्य में संलग्न था पुनरपि उसे अपने घर की स्पृहा थी ॥१६॥

क्योंकि अपने दल की प्रगति देखते हुए श्रीलेनिन ने अपनी माता को विस्तृत समाचारों वाला एक पत्र लिखा, जिसमें यह संकेत था कि मेरी पत्नी शीघ्र ही कारागृह से मुक्त होने वाली है तथा वह मुझ तक कैसे आ सकेगी ? ॥१७॥

दलीय सिद्धान्तों के द्वारा श्रमिकों की विभूति को बनाने वाली यह क्रुपस्का अपने पति को प्राप्त करने के लिये पश्चिम योरोप को गई, परन्तु लेनिन कहां रहता है ? वह यह नहीं जानती थी ॥१८॥

श्रीलेनिन को ढूंढने के लिए निरन्तर घूमने से वह बड़ी दुःखी हुई और फिर रिटमेयर के मकान पर पहुंची। एक व्यक्ति ने कहा—हे भद्र महिले ! कहां जा रही हो ? उसने उत्तर दिया—मैं अपने पति को प्राप्त करने के लिए विचरण कर रही हूँ ॥१९॥

जब रिटमेयर की पत्नी कुछ देर बाद आई तो उसने उसे भयविह्वल देखकर अनुमान लगाया कि 'यह अवश्य हरमेयर की पत्नी हो सकती है।' इस प्रकार अच्छी तरह उसे देखकर वह बोली— ॥२०॥

तुम क्षण भर ठहरो ! शोक मत करो। तुम्हारा पति तुम्हारे दर्शन का लोलुप है। वह रिटमेयर की पत्नी म्युनिख स्थित लेनिन के मकान में उसके साथ गई ॥२१॥

पति को देखने के लिए क्रुपस्का ने शीघ्रता की और उसने सिर झुकाकर शयनकक्ष में अपनी बहिनों के साथ स्थित प्रसन्नचित्त वाले अपने पति लेनिन को देखा ॥२२॥

तब क्रुपस्का ने शीघ्र ही लेनिन की माता को उसके सम्बन्ध में लिखा कि जनता का ताप हरने वाला तुम्हारा पुत्र अपने परिश्रमी जीवन में विजय को प्राप्त कर रहा है ॥२३॥

प्रतिदिन शीतल जल से स्नान करने में श्रीलेनिन विशेष रुचि लेता है। उसे अब रक्ताल्पता दुःख नहीं दे रही है और उसने सुगठित शरीर प्राप्त कर लिया है ॥२४॥

उस समय दल के सम्मुख वसन्त ऋतु में अपना कार्यालय बदलना एक प्रमुख कार्य था और नियमित रूप से दल का पत्र प्रकाशित करना उससे भी विकट कार्य। इसको कौन व्यक्ति कहां कर सकता था ? ॥२५॥

दल के सम्मुख श्रीलेनिन ने अपना मत व्यक्त किया कि यह पत्र नियमित रूप से लन्दन से प्रकाशित किया जाय, तभी यह सोचकर लेनिन-दम्पति लन्दन की ओर चल पड़े ॥२६॥

जब लेनिनदम्पति म्युनिख से लन्दन गये तो उस समय लन्दन वर्फ से सफेद हो रहा था। भयंकर शीत के कारण लोग अपने घरों में अंगीठियों का सेवन कर रहे थे ॥२७॥

अनेक कार्यों में लगे हुए लन्दन के मनुष्य अपने निवासस्थानों को छोड़कर बाहर नहीं निकल रहे थे। सूर्य की किरणें बादलों से ढंकी हुई थीं तथा वे बादल ओले बरसा रहे थे ॥२८॥

निरन्तर अंग्रेज़ी भाषा को पढ़ने के लिए लेनिनदम्पति ने अपने ही घर में शिक्षकों को प्राप्त कर लिया। इस प्रकार परिश्रमी इस नवदम्पति ने प्रतिदिन नियमपूर्वक नवीन भाषा का ज्ञान प्राप्त किया ॥२९॥

श्रीलेनिन प्रतिदिन ब्रिटिश संग्रहालय के पुस्तकालय में जाते थे। उस समय यह पुस्तकालय मार्क्स की तरह लेनिन के लिए भी अध्ययनार्थ लाभकारी हुआ ॥३०॥

युवक गृद्ध (ईगल) पद से विभूषित ट्राटस्की नामक एक नवयुवक जो कि समरा में रहता था और नवीन लेखों को लिखने से जिसकी कीर्ति फैल चुकी थी, श्रीलेनिन से मिलने आया ॥३१॥

इस नवयुवक ने अपने हाथों से लेनिन के घर के दरवाजे को खटखटाया। श्रीमती क्रुपस्का ने अपनी वाग्मिता व प्रतिभा से जान लिया कि यह ट्राटस्की है ॥३२॥

जब श्रीलेनिन ने ट्राटस्की का नाम सुना तो वह अपने विस्तर का त्याग कर रहा था और इस प्रकार शयन कक्ष में ही उसने इस युवक को बड़े गौर से देखा ॥३३॥

इन दोनों में टहलते हुए बहुत अधिक समय तक बातचीत होती रही तथा श्रीलेनिन ने ट्राटस्की को आदेश दिया कि वह दल की हित-कामना के लिए रूस से बाहर ही रहे ॥३४॥

तभी श्रीलेनिन ने घोषणा की कि जगविश्रुत नवयुवक (ट्राटस्की) अपनी कुशाग्रबुद्धि से दल को लाभ पहुँचा सकता है तथा यह भूतल-वासियों के लिए हितकर होगा ।।३५।।

यह ट्राटस्की पुनः अपनी बुद्धि से अपने मण्डल में धीरे धीरे प्रमुखता प्राप्त करे और दल के प्रमुख व्यक्ति निन्दित लोगों के हित के लिए दल के कार्य में अपने जीवन की आहुति दें ।।३६।।

श्रीलेनिन ने अपने दल के किसी भी अच्छे कार्यकर्ता की सभाओं में निन्दा नहीं की। उसके लिए तो जगत् में वही व्यक्ति प्रिय था जो जनता का हितचिन्तक हो ।।३७।।

श्रीलेनिन की इस चेतना को देखकर सम्पूर्ण विश्व में चेतनता जागृत हुई। उस समय प्रत्येक घर में युवक बलपूर्वक दमनकार्य कर रहे थे ।।३८।।

श्रीलेनिन की इस बलवती वाणी ने कृषकवर्ग के मनों में आदर प्राप्त कर लिया। विकसित तथा स्वच्छ उस वाणी ने सम्पूर्ण प्राणियों में राष्ट्रीय गौरव की संघोषणा की ।।३९।।

इस समय नगरों की गलियों में नागरिक प्रतिदिन प्रदर्शन करते हुए जार के कुशासन में अपना विरोध प्रकट करके भयंकर रोष को धारण किये हुए थे ।।४०।।

इसके कुछ दिनों बाद ही श्रीलेनिन की पुस्तक प्रकाशित होकर बाजार में आई। यह नवीन पुस्तक सम्पूर्ण बुद्धिजीवियों व श्रमजीवियों के लिए हितकर हुई ।।४१।।

श्रीलेनिन ने निश्चयपूर्वक अपने दल के लिए राष्ट्रीय विधिविधान से युक्त सम्पूर्ण कार्यक्रमों की नियमानुसार अपनी पुस्तक में विवेचना की थी ।।४२।।

सुकवि के काव्य की तरह श्रीलेनिन के यश को इस पृथ्वी पर चारों ओर फैला हुआ देखकर जगत् में केवल अर्थशास्त्री ही नहीं अपितु विधिशास्त्री भी आश्चर्य में पड़ गये ।।४३।।

श्रमिकों को इस लोक में सुखपूर्वक चिरन्तन सुविधाएं कैसे प्राप्त हों? संसार में मार्क्सवाद क्या है? तदितर मत क्या हैं? इस पुस्तक में इसका विशद विवेचन किया गया था ।।४४।।

अपने विचार के विधानों की पृथकता देखकर श्रीलेनिन के सहयोगी अपने पदलाभ के पराभव की आकांक्षा से दल के अन्दर ही अन्दर वैमनस्य पैदा करने लगे ।।४५।।

पुनः इन कलुषित सहकर्मियों ने प्रतिभा तथा वाग्मिता से युक्त, जनता दल में विश्रुत श्रीलेनिन की अपने पद के लोभ के वशीभूत होकर निन्दा की ।।४६।।

अपने इन दलीय मतभेदों के कारण ही जब स्ट्रूव महोदय इस दल से अलग हो गये तो श्रीलेनिन ने कुपित होकर अपनी तीखी वाणी से शीघ्र ही स्ट्रूव की कड़ी आलोचना की ।।४७।।

जब विद्वान् डान आदि ने इसमें समझौता कराने के लिए नए मत का प्रवर्तन किया तो ऊपर से उन सभी सहकर्मियों ने इस मत को स्वीकार कर लिया, परन्तु मन में वे सदा विग्रह करते रहे तथा उन्होंने अपने मतभेदों का त्याग नहीं किया ।।४८।।

इस प्रकार लन्दन में रहते हुये श्रीलेनिन ने अपने मन में दुःख का अनुभव किया और वह लन्दन छोड़कर चला गया तथा सेचोरों के मकान में जाकर रहने लगा ।।४९।।

उसने वहां जाकर स्पष्ट घोषणा कर दी कि यह दल अब निश्चित ही दो भागों में विभक्त किया जाता है। अब पृथ्वी पर मार्क्समत में इसका कोई मध्यम मार्ग न होगा ।।५०।।

श्रीलेनिन कोई दूसरा संगठन बना रहा है इस रहस्य को कौन जानता था ? जनता इस झगड़े को केवल दल के सदस्यों का आपसी झगड़ा समझती थी तथा वह दल की भेदनीति को नहीं जानती थी ।।५१।।

पुनः, अलौकिक कर्मकर्ता श्रीलेनिन, संसार में लोगों का अनुशास्ता था। परन्तु अपने दल के श्रमिकों में उसने सैनिक शासक के रूप में सफलता प्राप्त की थी ।।५२।।

श्रीलेनिन का यह राजनैतिक दल संसार में नवजागृति लाने के लिये भविष्य में समुचित समय आने पर शासन सूत्र की लगाम प्राप्त कर लेगा ।।५३।।

दल में भेद पैदा करने वाले मण्डल के सम्मुख स्वयं के दल में परीक्षण होगा यह सोचकर विद्वान् लेनिन ने उस दल को अपने दल के साथ बुलाया ॥५४॥

उस दल का प्रथम प्रतिनिधि शाँटमन जब वहां गया तो वह स्वयं लिखता है कि—जब मनुष्य श्रीलेनिन का प्रथम भाषण सुनता था तो वह उसके वशीभूत हो जाता था ॥५५॥

उस समय चिरन्तन प्रतिभाबल से युक्त श्रीलेनिन ने अपने महत्त्व का त्याग नहीं किया और वह समस्त लोकदल वाले अपने मण्डल में अमृतवर्षा करने वाले नव चन्द्रमा के समान हुआ ॥५६॥

दल में वैमत्य देखकर प्रकुपित होता हुआ भी शान्ति से विचार करने वाला तथा विजय की इच्छा से युक्त लेनिन केवल दल के हित के लिये ही दल के विधान को स्वीकार करता था ॥५७॥

ब्रिटिश राजनीति में विशारद सम्पूर्ण गुप्तचर अधिकारी इन क्रान्तिकारियों की कार्यविधि को देखकर इनका निवारण भी कर देते थे ॥५८॥

सम्मेलन में समागत प्रतिनिधियों को सभा ने बतलाया कि अगला कार्यक्रम यहां नहीं होगा। अध्यक्ष ने घोषणा की कि सभा का वह अग्रिम कार्यक्रम अब लन्दन में होगा ॥५९॥

सुसंगठित बल से द्वेष करने वाले विरोधियों से विजय प्राप्त करना कठिन है फिर भी लेनिन अपने मत को पारित करने में बहुमत को प्राप्त कर गया ॥६०॥

तदनन्तर लेनिन ने इस विजय को विरोधियों पर अपने दल की जीत मानकर स्वयं यह स्पष्ट घोषणा कर दी कि मैंने विरोधियों पर लौहमुष्टियों से प्रहार किया है ॥६१॥

बहुमत की अर्थात् बोल्शेविकों की विजय से अल्पमतवाले (मेनशेविक) मन में डरे हुये और क्रोध से युक्त हुए तथा इन दोनों दलों के लोग अपने मतभेदों के कारण सर्वदा परस्पर विरोध करते रहे ॥६२॥

जनजीवन के उद्धारक श्रीलेनिन ने इस प्रकार से सफलता प्राप्त करके इस्कारा पत्र के मुद्रणकर्म में अपने दल के तीन सदस्यों को प्रतिनियुक्त कर दिया ॥६३॥

बहुमतवाले बोल्शेविकों की विजय में उस समय न्यायरूपी नीति से समन्वित प्लोखानोव नामक युवक ने निरन्तर सहायता की थी। वह इसीलिये श्रीलेनिन को हृदय से प्रिय रहा ॥६४॥

श्रमिकवर्ग की यह सभा जब स्थगित हुई तो दृढ़ विचारयुक्त श्रीलेनिन जिनेवा की ओर चले गये और उनके पीछे ही श्रीमारतोव भी पेरिस की ओर चले गये ॥६५॥

प्लोखानोव ने चेष्टा की कि 'ये दोनों ही दल फिर से संसार में प्रसिद्ध हो जावें', परन्तु यह जनतादल का वारण (हाथी) किसी दूसरे के द्वारा बतलाये गये मार्ग पर चलने को तैय्यार न था अर्थात् दूसरों की बात नहीं मानता था ॥६६॥

बार बार किये गये निन्दाओं के द्वारा अब ट्राटस्की प्रकट रूप से श्रीलेनिन पर आक्षेप करने लगा और इसी कारण से लेनिन ने भी इसे अपना अच्छा भविष्य सोचकर अपने प्रसिद्ध पद को त्याग दिया ॥६७॥

दल में मतभेद हो जाने से दु:खी, अधिक परिश्रम करने के कारण मस्तिष्क की शिथिल स्नायुओं वाला तथा नित्यप्रति निद्रा से विहीन वह लेनिन अन्त में रोग से ग्रस्त हो गया ॥६८॥

श्रीलेनिन की पत्नी क्रुपस्का ने इसी मध्य लेनिन की माता को (२ जुलाई १९०४) एक पत्र लिखा कि तुम्हारा प्रिय पुत्र अब शीघ्र ही मानसिक तथा शारीरिक सभी प्रकार की व्याधियों से मुक्त हो जायेगा ॥६९॥

तदनन्तर स्विटजरलैण्ड के ग्रामीण क्षेत्रों में ये दोनों श्रमपूर्वक घूमते रहे। इस प्रकार सरोवरों में तैरने से तथा अच्छी तरह सोने से लेनिन अपने स्वास्थ्य में लाभ प्राप्त करते रहे ॥७०॥

स्वस्थ होने पर जब वे जिनेवा लौटे और उन्होंने सर्वहारा नामक अपने प्रसिद्ध व नवीन पत्र का प्रकाशन किया तो यह देखकर लोगों को कुतूहल हुआ ॥७१॥

वसन्त ऋतु में जार के पैदल सैनिकों से जनसैनिकों का युद्ध हुआ और उनके द्वारा रूस के पोर्ट आर्थर पर कब्जा कर लिया गया, जिसे देखकर लेनिन ने घोषणा की कि—॥७२॥

यह पराभव निरंकुश जारशासन की हुई है न कि श्रमिकवर्ग की। इस पृथ्वी पर जनता के कल्याण के लिये जनक्रान्ति द्वारा शीघ्र ही दल की विजय होगी ॥७३॥

इस प्रकार रूस में दो दलों की नीति का समर्थन करने वालों का भयंकर जनयुद्ध प्रचलित था और विकासवादी उस समय यह मानते थे कि राजा की नीति कल्याणकारक नहीं है ॥७४॥

अभ्युदय की प्रयोजन वाली प्रजा शीघ्र ही स्वराज्यरूपी श्री को प्राप्त करे तथा मेरे सैनिक अपने प्राणों के दान से भी अपने राष्ट्र में उत्पन्न ताप को हरण करें ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'वाल्शेविकवाद का जन्म' नामक षष्ठ सर्ग समाप्त हुआ ॥

# सप्तम सर्ग

## [ जनताकृत जारशासन का विरोध ]

द्विदलवाद की नीति के विवाद के कारण दोनों दलों के दलन कर दिये जाने पर एक तीसरा समाजवादी नवीन क्रान्तिकारी दल बना और जनतांत्रिक जनता उस दल का अनुगमन करने लगी ॥१॥

इस दल की स्थापना करने वाले जननायक अपने राष्ट्र से निर्वासित कथरिन तथा एक करोड़पति के पुत्र माइकल थे। ये नरनायक सम्पूर्ण राजनीति को जानते थे ॥२॥

संसार में बुद्धितत्त्व के विचारक ही समाजिक जनों के साथ चल सकते हैं। इन सुधारकों ने जनतादल से अलग ही इस दल का विकास किया था ॥३॥

इस पृथ्वी का धन प्रकृति के द्वारा प्रदत्त धन है। यह धन व्यक्तिगत कैसे हो सकता है ? यह धन तो जनसमाज के विकास में ही लगाया जाना चाहिये तभी यह सांसारिक जनों को सुख प्रदान कर सकता है ॥४॥

"लोगों के मन में राष्ट्रीय चेतना शिथिल पड़ जायेगी" इस आशंका से इस सभ्य समाज की नीति की मार्क्समतानुसार निन्दा की गई ॥५॥

नगर निवासियों ने पुनः अपनी सहायता की कामना प्रकट की तथा यह मांग की कि त्रिविध वर्गों की समानता को व्यापक किया जाय ॥६॥

इधर इन लोगों ने द्वितीय निकोलस को कहा कि तुम हमारी दशा को देखो ? परन्तु क्रोधपूर्ण दृष्टि से युक्त निकोलस ने इनकी बातों पर कोई ध्यान न देकर इस ओर अपनी अनिच्छा प्रकट की ॥७॥

वह निकोलस प्रतिभासम्पन्न होता हुआ भी नित्यप्रति घटने वाली समस्याओं पर ध्यान नहीं देता था। भयभीत निकोलस ने अपने मित्रों

और सलाहकारों पर शासन का भार डाल कर अपनी आंखें बन्द कर रक्खीं थीं ॥८॥

जनतादल के स्वतन्त्रताप्रेमी व्यक्तियों ने एक विशाल सभा का आयोजन किया और यह निर्णय लिया कि अब राजा इच्छानुसार हमारे विचारों पर अंकुश न लगा सकेगा ॥९॥

प्रथम बार ही युद्ध में अपनी पराजय तथा विरोधियों द्वारा गृहमंत्री का वध किया हुआ देख कर शीघ्र ही इस बुद्धिमान् निकोलस ने अपनी नीति को शिथिल कर दिया ॥१०॥

तदनन्तर गापिन नामक प्रसिद्ध पोप को अपने दल का नायक बना कर श्रमिकों का आश्रय लिए हुए जार के पृष्ठपोषकों ने इस नवीन दल का विकास किया ॥११॥

परन्तु यह दल सर्वदा के लिए अपने लक्ष्यों की पूर्ति करने में सफलता प्राप्त न कर सका। इस पृथ्वी पर विरले ही मनुष्य सफल होते हैं तथा अधिकतर लोग सदा ही विफल दृष्टिगोचर होते हैं ॥१२॥

आज रविवार के दिन रूस के प्रमुख श्रमिकसंगठन को सुसज्जित बनाकर एक विशाल जनसमूह सरमाइल नामक राजप्रासाद के अन्दर प्रविष्ट हो गया ॥१३॥

मास्को के अन्य मुख्य-मुख्य मार्गों से भी कुछ श्रमिक अपने स्त्री-बच्चों के साथ शान्तिपूर्ण रीति से उस जलूस में सम्मिलित हुए। ये बड़ी तेजी से चल रहे थे और अपनी कठिनाइयों के लिए राजा से मंत्रणा करना चाहते थे ॥१४॥

श्रमिकों को आये हुए देखकर आज राजा स्वेच्छा से उनसे नहीं मिला तथा जनता के निवेदन को जानने के लिए भी उसने अपने मंत्रिगण को कोई आदेश न दिया ॥१५॥

वह राजा बुरा राजा है जिसने प्रजा की भलाई के लिए पृथ्वी पर कभी प्रयत्न नहीं किया। ऐसे शासक पर विजय प्राप्त कर निश्चित ही जनता द्वारा उसका अपमान किया जाता है ॥१६॥

जब राजा के तानाशाह सैनिकों ने एक विशाल जनसमूह को आते देखा तो कहा—अरे श्रमिको ! सुनो ! तुम कहां जा रहे हो ? और उन्होंने क्रोध में आकर आदेश दिया कि यहीं रुक जाओ ॥१७॥

परन्तु यहां पर आज क्रोध में आकर राजा के दर्प को दलने का निश्चय किये हुए इन दलित श्रमिकों ने स्वयं द्वारा विचारे गये लक्ष्य की ओर तेजी से चलने का ही निर्णय किया ॥१८॥

किन्तु अपने हाथों में मशीनगनों को धारण किये हुए तथा प्रमुख सेनानियों के द्वारा आदिष्ट उन जार सैनिकों ने कुपित होकर श्रमिक संघ पर गोलियों की वर्षा कर दी ॥१९॥

इस दमन से लगभग ७० श्रमिक प्राणरहित तथा सैकड़ों श्रमिक घायल हो गये। निश्चित हो इस संसार में निरीह श्रमजीवियों के लिये सुख कहां ? ॥२०॥

यह क्रान्तिकारी रविवार संसार में रक्तरञ्जित रविवार के नाम से प्रसिद्ध हुआ। उस दिन से आज भी प्रतिवर्ष उस रविवार को रूसवासी यहां महोत्सव करते हैं तथा भविष्य में शासन भी इस महोत्सव को करता रहेगा ॥२१॥

संसार में प्रसिद्ध यह रविवार वास्तव में श्रमिक के ताप को दूर करने वाला ही हुआ, क्योंकि उसी दिन से मनस्वियों के हृदय में दलितों के श्रम की रक्षा करने की रुचि उत्पन्न हुई ॥२२॥

इस विस्तृत पृथ्वी में इस प्रकार के दलित श्रमिक सब हमारे भाई हैं इस बात का विचार कर पुनः विशिष्ट नेताओं ने जार की भर्त्सना की ॥२३॥

इस राजा के सम्बन्ध में लोग निरंकुश हो गये तथा श्रमिकों में घृणा उत्पन्न हो गई, परन्तु दलितों के दुःख को हरण करने वाले दयालु श्रमपोषक हृदय में बहुत प्रसन्न हुए ॥२४॥

उस समय श्रमिकों ने स्वयं यह कल्पना की थी कि यह सब प्रकृति कर रही है, परन्तु फिर उन्होंने क्रान्ति के सफल हो जाने पर इस घटना को स्वयं द्वारा किया गया तथा नियत समझा ॥२५॥

युवक वर्ग के श्रमिकों तथा स्त्रियों ने भी स्वयं अपने द्वारा विरोध प्रकट किया तथा इस घटना से श्रमनीति का समर्थन करने वाला जनविप्लव उत्पन्न हुआ ।।२६।।

तदनन्तर इस खूनी रविवार के एक मास व्यतीत होने पर लोगों द्वारा सरगई की हत्या कर दी गई। यह सरगई राज्य के प्रधान पद पर स्थित और दमन-नीतिविदों में अग्रणी था ।।२७।।

हत्यारे काल्यायो आदि लोगों ने, मृत्युदण्ड मिल जाने पर राज्य शासन के प्रमुख जजों को सम्बोधित करते हुए कहा कि–हे श्रेष्ठ मनुष्यो ! तुम इस जनक्रान्ति को क्यों नहीं देख रहे हो ? ।।२८।।

इस पृथ्वी पर मेरे जैसे नवयुवकों का जन्म चिरकाल से प्रचलित इस निरंकुशता का दलन करना है। निश्चय ही रूस राष्ट्र का यह जनदल इस निरंकुशता को समाप्त कर अवश्य ही सुख प्राप्त करेगा ।।२९।।

पुनः इन बुद्धिमानों ने मिलकर एकमत से एक नये दल की सृष्टि की तथा इस प्रकार अपना मत व्यक्त किया कि जार हमको जनशासन प्रदान करे ।।३०.।

चिरकाल से राजा जार ने लोगों को अपना मत देने से वंचित रक्खा। जनता ने मांग की कि श्रमिकों द्वारा चुने गये युवकों को भी राज्यसभा में प्रतिनिधित्व प्रदान किया जाय ।।३१।।

तदनन्तर जनता का यह भाव जानकर जार ने अच्छी प्रकार विचार कर श्रमिकों के नेताओं को बुलाया और जनता की भलाई के लिए शीघ्र ही डूमा नामक सभा की स्थापना की ।।३२।।

स्वयं यह सभा केवल बुरे अवसरों पर ही जार को परामर्श दे सकती थी। इसकी स्थापना के बाद भी राजा ने न तो जनता का हित किया और न ही श्रमिकसंगठन को संतुष्टि प्रदान की ।।।३३।।

जनता की भलाई में जार द्वारा की गई जनसुधार की योजनाएं विफल हो गईं, क्योंकि इस पृथ्वी पर बुरा राजा आज तक प्रजा की भलाई की रक्षा करने में कहां और कब सफल हुआ है ।।३४।।

अपनी परिस्थितियों से विवश होकर प्रजा ने रूस्ज्ञा ज़ार के प्रति अपना विरोध प्रकट कर दिया और जनता के मनों में शासन के प्रति शंका और भी वलवती तथा तीव्र हो गई ॥३५॥

इस देश में प्रतिदिन दुःखी एवं पीड़ित जार के विरोधी बढ़ते ही गये, क्योंकि चिरकाल से चले आ रहे दमन आदि दुःखों को दूर करने में समर्थ स्वतन्त्रता किसको प्रिय नहीं होती ? ॥३६॥

तदनन्तर श्रमिकों ने, कर्मचारियों ने, यहां तक कि हलवाइयों ने भी शासन का बहिष्कार कर अपने द्वारा किये गये विरोध को प्रकट किया ॥३७॥

सम्पूर्ण राष्ट्र में राजा से प्रति घृणा उत्पन्न हो गई और लोकदल ने सदा ही राजा की निन्दा की तथा अभी-अभी घटी घटनाओं को न भूलने वाले लोगों ने अपना विरोध प्रदर्शित किया ॥३८॥

सम्पूर्ण राष्ट्र के व्यवसायियों ने, शासन के कर्मचारियों व श्रमिकों ने असहयोग प्रदर्शित करते हुए सभी कार्यों में विरोध प्रकट किया ॥३९॥

निर्भय होकर सैकड़ों मनुष्य उस राजमार्ग पर चल पड़े और वे कभी भी अपने मार्ग से विचलित नहीं हुए तथा अपना विरोध प्रकट करते रहे ॥४०॥

इन लोगों ने श्रमिकों के केन्द्रीय संघ के निर्देश पर अपना विरोध प्रकट नहीं किया अपितु ये तो स्वयं विरोध प्रकट कर रहे थे। ये श्रमनीति के समर्थक तथा नीतिरूपी बल से राष्ट्र को आगे बढ़ाने वाले थे ॥४१॥

इस पृथ्वी पर उस समय यह सम्पूर्ण राष्ट्र रक्तक्रान्ति के मुख पर खड़ा था। महासचिव श्री वाइट ने उस समय अपना मत इस प्रकार व्यक्त किया—॥४२॥

श्रमिकों की इस सभा ने अपने विरोध-प्रदर्शन पूर्वक सम्पूर्ण राष्ट्र के प्रसारण साधनों को निलम्बित कर दिया ॥४३॥

और इधर सम्पूर्ण जार प्रशासन ही निलम्बित हो गया। यह निलम्वन जनता द्वारा किया गया है यह सोचकर संसार के श्रमिक बहुत प्रसन्न हुए ॥४४॥

जनता द्वारा सर्वप्रथम सैन्टपीटर्सबर्ग में यह नवीन शासन प्रचलित किया गया। इसमें श्रमिकवर्ग के प्रमुख-प्रमुख नेताओं ने दलितवर्ग की भलाई के लिए विचार किया ॥४५॥

इस प्रथम सोवियत का प्रमुख नोसर नामक नवयुवक बना। इस का निर्वाचन जनता द्वारा किया गया था। यह सरल, विधिनीति को जानने वाला तथा श्रमपूजक था ॥४६॥

अरे श्रमिको ! तुम्हें आने वाले संकट में सुदृढ़ संगठन का परिचय देना होगा और इसी संकट में हमारे देश के भाग्य का निर्णय होगा, ऐसी घोषणा इस प्रथम सोवियत ने की ॥४७॥

इसी प्रकार के संगठन से पृथ्वी पर श्रमिकों का भाग्य बल प्राप्त करेगा। छोटी-छोटी पिपीलिकायें मिल कर सांप को भी मार देती हैं अर्थात् कलियुग में तो मनुष्यों के संघ में ही बल है ॥४८॥

श्रमिकों के इस दल में ट्राटस्की नामक नवयुवक ने अपनी नीति के कारण तथा भाषणकला की दक्षता के कारण संघ के मुख्य पद को प्राप्त कर लिया ॥४९॥

इस सोवियत दल की स्थापना शीघ्र ही राष्ट्र के प्रमुख नगरों में की गई। श्रमिक वर्ग के लोगों ने स्वयं आकर इस दल की सदस्यता को ग्रहण किया ॥५०॥

इस सोवियत दल को जब जगत् में प्रसिद्धि प्राप्त हुई तो उसके साथ-साथ इसने राजनीति का भी प्रचार किया। रूस की राष्ट्रीय नीतियों में इस दल को प्रमुख शक्ति प्राप्त हुई ॥५१॥

यह दल अपने आदेश के बल पर श्रमिक कर्मकरों में विजयी सिद्ध हुआ। इसने श्रमिकवर्गीय लोगों में अपने कार्य के प्रति ६० दिनों तक रोक लगा दी ॥५२॥

यह परिषद् क्रान्ति को रोकने में यद्यपि सफल हुई परन्तु जार प्रशासन के चलते रहने से निश्चित ही लोगों के मनों में दुगुना रोष फैल गया ॥५३॥

उस समय जनता के द्वारा की गई उग्र क्रान्ति को देखकर राजा के सभासचिवों ने राजा को ऐसा समझाया कि इस समय जनता के द्वारा अभिमत जनशासन ही उचित होगा ॥५४॥

जनता के मनों में राष्ट्रीय भावना बलवती हो रही है यह देखकर विलियम ने बर्लिन में अपने चाचा के पुत्र को निर्देश दिया ॥५५॥

राजा जार शीघ्र ही जर्मनी चला जाय और वह वहां आश्रय प्राप्त कर ले। विलियम के इस मत से समस्त राजकुल में विकलता छा गई ॥५६॥

परन्तु नीतिविदों में प्रसिद्ध वाइट ने इस सम्बन्ध में अपना विरोधी मत प्रकट किया और कहा कि जार के जर्मनी चले जाने से उसकी पराजय और भी स्पष्ट हो जायेगी ॥५७॥

विलम्ब के भय से ही अब निकोलस ने मुख्यमंत्री को पदच्युत कर दिया तथा जनता के हित में इस पद पर नवीन व्यक्ति वाइट की नियुक्ति कर दी ॥५८॥

इसने जनपदों को स्वतन्त्रता दे दी और जनसभाओं को भी। उसका विचार था कि राष्ट्र में जनता के शासन के द्वारा ही जननियंत्रण स्थापित किया जाय ॥५९॥

तदनन्तर ट्रिपोवक ने भी अपने मत की घोषणा की कि सर्वप्रथम जनता को स्वीकृति दी जाय तथा जनता ही अपने प्रतिनिधियों को चुने, तभी नया जीवन प्रारम्भ हो सकता है ॥६०॥

इस सम्बन्ध में ट्राटस्की का मत था कि क्या पता जनता को नवीन शासन (स्वतन्त्रता) मिले या न मिले? निरंकुशता समाप्त हो या न हो? जनता का हित हो या न हो? ॥६१॥

तभी श्रमिकवर्ग के लोगों ने विरोधस्वरूप एक विशाल प्रदर्शन किया जिसमें केवल सैनिकों के अतिरिक्त अन्य सभी वर्गों ने सम्मिलित होकर अपना विरोध प्रदर्शित किया ॥६२॥

तदनन्तर सोवियत ने घोषणा की कि प्रजा स्वयं इस निरंकुशता का अपहरण करे। विद्रोहियों के हाथों में तलवार दे दी जाय। श्रमिकों का वेतन बढ़ाया जाय ॥६३॥

जल सैनिकों ने भी अपना विरोध प्रकट किया परन्तु इनका राज-प्रमुखों के द्वारा तत्काल दमन कर दिया गया। प्रशासन के वरिष्ठ नेता या अधिकारी वध की आशंका से कांपने लगे ॥६४॥

इस सुगठित जार प्रशासन में इस समय अस्थिरता देखी गई तथा श्रमिकवर्ग के मनों में प्रशासन के प्रति विप्लव और बढ़ गया ॥६५॥

श्रमिकों ने निर्भय होकर प्रशासन के प्रति अपनी विरोधी भावना की घोषणा की। इनकी सफलता देखकर ही वाइटे श्रमिकों के बीच जा कर विनययुक्त होकर कहने लगा—॥६६॥

मेरे भ्राताओ ! हे श्रमिको ! सुनिये ! आपका यह छोटा भाई हाथ जोड़कर कह रहा है कि आप लोग विद्रोह को छोड़ कर अपने काम पर चले जाइये ॥६७॥

आप अपने परिवार के लिए कृपा कीजिए तथा शंका रहित होकर मेरे वचनों को सुनिए। मैं आपका हितचिन्तक हूं और हाथ जोड़ कर निवेदन कर रहा हूं ॥६८॥

सोवियत ने इसी क्षण उत्तर दिया। उसकी इस नम्रता को देखकर सोवियत को आश्चर्य भी हुआ, क्योंकि मुख्य-मंत्री के मुख से उन्होंने सर्वप्रथम आज ही भाइयो की ध्वनि सुनी ॥६९॥

वाइटे के बारे में भी यह नहीं कहा जा सकता कि वह श्रमिकवर्ग का हितचिन्तक है। यह धूर्ताधिराज भी राजा जार की भलाई के लिए ही श्रमिकों को छल रहा था ॥७०॥

अपनी सोवियत में इन श्रमिकों ने उसके प्रति तिरस्कार व्यक्त किया और कहा कि निरंकुश-शासन के समाप्त होने पर ही सब प्रकार से राष्ट्र का हित हो सकेगा ॥७१॥

समस्त गृहस्थ श्रमिकवर्ग ने इस पृथ्वी पर अपनी दयनीय स्थिति को देखकर उस समय निश्चय किया कि या तो जारकुल का ही वध हो अथवा हमारा ही विनाश हो ॥७२॥

संसार में सधन और निर्धन लोगों की कुलस्थिति जनहित के लिए शुभ स्थिति वाली नहीं हो सकी। इसके अतिरिक्त राजा जार की दुर्नीति

से निरंकुशता ने निरवधि होकर बहुत दिनों तक अपना स्थान बनाये रक्खा ।।७३।।

इस काल में, राजा जार जनविप्लव को देखकर तथा प्रजा राजा की स्थिति को देख कर समुद्र के तरंगों से थपेड़े खाती हुई नाव में बैठे हुए के समान, ये दोनों ही सर्वदा भयभीत रहे ।।७४।

जनता के हित में क्रान्ति करने वाला, दरिद्रता के ताप से संतप्त श्रमिकों का त्राता लेनिन अपना कर्तव्य पूर्ण करने के लिए बहुत समय के अनन्तर अपने देश में पहुंच गया ।।७५।।

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'जनताकृत जार-शासन का विरोध' नामक सप्तम सर्ग समाप्त हुआ ।।

# अष्टम सर्ग

[ बाल्शेविकदल की विजय ]

नीतिशास्त्र को जानने वाला लेनिन पुनः अपने देश को लौटा। इतने दिन तक वह कहां रहा ? सदस्य इसका पता न लगा सके ॥१॥

इस विद्वान् लेनिन ने दल के अन्दर विद्रोह को नजदीक ही जान कर बलपूर्वक मेनशेविकों के हाथ से शक्ति को अपने हाथ में ले लिया ॥२॥

पुनः लेनिन ने अप्रैल मास में, लन्दन में अपने दल के अनुयायियों की पक्ष भर चलने वाली बैठक बुलाई ॥३॥

उनको सभा के कार्यक्रम के निर्माण में न तो विलम्ब हुआ और न श्रम ही करना पड़ा। क्योंकि इस संसार में तेजस्वियों द्वारा किया गया कार्य कभी भी व्यर्थ नहीं हुआ है ॥४॥

इस सभा के सदस्यों ने क्षणभर में ही लेनिन को अपना नेता मान लिया तथा उसे दल के समस्त अधिकार सौंपकर वे निवृत्त हो गये ॥५॥

उस श्रमपूजक लेनिन ने रूस में तत्काल ही सशस्त्र विद्रोह हो सकता है यह विचार कर उसके लिए संघनीति की घोषणा कर दी ॥६॥

इस लेनिन ने मेनशेविकवाद का विरोध किया क्योंकि वह स्वयं उस दल की नीति को अच्छी प्रकार जानता था ॥७॥

रूस की राजनीति में बोल्शेविकवाद की यह प्रथम नवीन बैठक हुई थी तथा मेनशेविकवाद पर इसकी विजय भी हुई ॥८॥

काजान प्रदेश के एक युवा पुरुष ने लेनिन को पूछा कि आप अपने दल के कार्यक्रम व कर्तव्यों के बारे में बतलाइये ? ॥९॥

उत्तर में लेनिन ने कहा कि राष्ट्र में केवल एक मात्र कार्य ही हमारा मुख्य कार्य है और वह है निरन्तर विद्रोह करना, जिसे हमें सतत करते रहना चाहिए ॥१०॥

एक विशाल सभा में लेनिन ने कहा कि हम भ्रम में व व्यामोह में नहीं पड़े हैं। यद्यपि यह सत्य है कि इस समय हमारी विजय नहीं होगी ॥११॥

इस देश के निर्धन लोगों के विद्रोह के बिना बहुत समय तक निरंकुशता नष्ट नहीं हो सकती है ॥१२॥

लेनिन ने कहा कि जार के शासन से संतप्त अशक्त लोगों के भाग्य का निर्णय करने में कमजोर होते हुए भी हम संघशक्ति के बल से समर्थ हैं ॥१३॥

भयभीत लोग कहते हैं कि हमारी विजय होने वाली नहीं है। ऐसे लोगों द्वारा संसार में कहीं भी विजयश्री प्राप्त नहीं की जा सकती॥१४॥

उस समय रूस राष्ट्र में जार शासन की मृत्यु के लिए शस्त्रों की अवैध प्राप्ति तथा क्रान्तिकारी सेना का संगठन ये दो ही लेनिन के उद्देश्य थे ॥१५॥

वह बुद्धिमान् लेनिन इस समय विदेशों से स्वदेश में शस्त्र लाने के लिए बहुत उत्सुक दिखाई देता था तथा वह सैनिकों में विद्रोह की भावना भर रहा था ॥१६॥

अपने दल के संगठन के द्वारा यह तेजी से दलीय सेना द्वारा आक्रमण करने के प्रयत्न करता रहा, क्योंकि कलियुग में संगठन में ही शक्ति देखी गई है ॥१७॥

लेनिन की इच्छा थी कि शीघ्र ही श्रमिकों के दल युद्ध के लिए प्रशिक्षित किये जाएं तथा ये तेज शस्त्रों से व प्रक्षेपणास्त्रों से भी सज्जित हों ॥१८॥

एक दिन लेनिन ने कहा कि ६ मास बीत जाने पर अभी तक हमनें बमों का निर्माण नहीं कर सका। मेरा विचार है कि केवल बातचीत द्वारा ही हमारे कार्य सिद्ध नहीं हो सकते ॥१९॥

लेनिन ने फिर कहा कि सरकारी खजानों को लूटकर, गुप्तचरों को मारकर तथा सैंकड़ों बलिदान करके ही जनतांत्रिक राज्य प्राप्त किया जा सकता है ॥२०॥

इन बलिदानों के कारण उत्पन्न नेता लोग लाखों-लाखों दलितों व श्रमिकों का उद्धार करेंगे इसमें कोई भी संशय नहीं ॥२१॥

जिस प्रकार एक कृषक खेत में बीज बोकर जल से अपनी कृषि को सींचता है उसी प्रकार लेनिन अपने देश में क्रान्ति के बीजों को बोकर स्वयं अदृश्य रहते हुए भी अपने श्रमरूपी जल से उसे सींचता रहा ॥२२॥

यद्यपि लेनिन उस समय नोविया जेजिन नामक अपने पत्र में अपने विचारों को प्रकाशित कर रहा था, परन्तु उसे अपने चित्त में इससे अधिक सन्तोष न हुआ ॥२३॥

इस प्रकार उसने पत्र के कार्यालय में ही गुप्त रूप से विद्रोह की भूमिका बनाने में अपने समय को बिताया ॥२४॥

तब लेनिन फ्रे के अपने गुप्त नाम और गुप्त वेष से एलिजाबेथ के० से मिलने, जो होटल में आई हुई थी निकल पड़ा ॥२५॥

लेनिन ने इस धनी स्त्री से कहा कि हे शोभने ! तुम इस समय मेरी सहायता करो, क्योंकि तुम्हारा भवन हमारी गुप्त बैठक के लिये उपयुक्त है ॥२६॥

"मेरे घर पर लेनिन सप्ताह में दो बार गुप्त बैठक कर सकता है" इस प्रकार की स्वीकृति देकर वह एलिजाबेथ के० बहुत प्रसन्न हुई ॥२७॥

एलिजाबेथ के० बैठक के दिनों में अपनी सेविका को अवकाश देकर और सांकेतिक भाषा बोलने वालों को गुप्तरीति से प्रवेश देकर भी सर्वदा शंकित रहती थी ॥२८॥

वास्तव में श्रीलेनिन ने एलिजाबेथ के० के साथ मित्रता भोगों को भोगने के लिए नहीं की अपितु गुप्त सभाओं के आयोजन के लिए की थी ॥२९॥

उस लेनिन ने भी उसके द्वारा की गई सेवा को जीवन भर कभी नहीं भुलाया, क्योंकि बुद्धिमान लोग संसार में कभी भी किये हुए उपकार को नहीं भुलाते हैं ॥३०॥

लेनिन जिस समय बहुत अधिक थक जाता था उस समय वह अकेला ही संगीत व गायन के लिए निस्संकोचपूर्वक एलिजाबेथ के० के घर चला जाता था ॥३१॥

लेनिन वोथोविन के गीत की एक कड़ी बार बार गाकर बहुत प्रसन्न होता था। अपने गाने के साथ साथ वह उस गीत के अंशों को भी स्मरण करता था ॥३२॥

बुद्धिमानों में श्रेष्ठ वह लेनिन इस गायन को गाते हुए ध्यानमग्न सा हो जाता था तथा इसमें उसे सर्वदा यहूदी सोसलिज्म की ध्वनि सुनाई पड़ती थी ॥३३॥

इन्हीं दिनों उद्योगपतियों ने जारभक्त निकोलस को श्रमिकों का दमन करने के लिए निवेदन किया ॥३४॥

यद्यपि रूस में विभिन्न स्थानों पर तथा सैनिकों में भी विद्रोह फैल चुका था परन्तु वह सुनियोजित नहीं था ॥३५॥

रूस में अब सोवियतों ने शीघ्र ही सरकार के सिंहासन के विनाश के लिए आन्दोलन करने की घोषणा कर दी ॥ ३६॥

स्थान स्थान पर सोवियत कार्यसमिति के सदस्यों को पकड़ लिया गया तथा सरकार के विरोधी समाचार पत्रों पर प्रतिबन्ध लगा दिया गया ॥३७॥

इतने में ही बोल्शेविकों ने २५-२५ लोगों के दल बनाये जो कि सशस्त्र विद्रोह के लिये सन्नद्ध रहें ॥३८॥

यद्यपि इस समय सैन्टपीटर्सबर्ग विद्रोह के पक्ष में न था किन्तु रूस में मास्को नगर अवश्य ही लेनिन की आशा का केन्द्र बना हुआ था ॥३९॥

जब २० दिसम्बर को मास्को में विद्रोह प्रारम्भ हुआ तो उस समय मास्को नगरवासी चारों ओर से पूर्ण सज्जित और तैय्यार थे ॥४०॥

मास्को नगर की दीवारों पर सूचना के लिए प्रपत्र लगे हुए देखे गये, जिनमें विद्रोह का प्रारूप स्पष्ट रूप से दिखलाया गया था ॥४१॥

मास्को नगरवासियों में सर्वत्र क्रान्ति की ज्वाला फैल गई। एक सप्ताह तक विद्रोहकारी श्रमिकों ने निर्दयतापूर्वक इस नगर को तहस नहस कर दिया ॥४२॥

परन्तु बारहवें दिन ही सेना ने सैकड़ों तोप आदि शस्त्रों से सजकर इस भयंकर विद्रोह को पूर्ण रूप से निर्मूल कर दिया ॥४३॥

उस समय स्थिर मनवाले लेनिन फिन्लैण्ड में रह रहे थे तथा प्रतिक्षण विद्रोह से उत्पन्न विस्फोट के समाचार सुन रहे थे ॥४४॥

जब बोल्शेविक सदस्यों ने इस विद्रोह को विफल हुआ जाना तब सर्वप्रथम उन्होंने लेनिन की अत्यन्त निन्दा की ॥४५॥

उन्होंने कहा—बहुत दिनों से चल रही क्रान्ति आज नष्ट हो गई और व्यर्थ गई। निश्चित ही यह लेनिन श्रमिकों का रक्त बहाने वाला है ॥४६॥

लाल लाल आंखों वाले इन सदस्यों ने श्रीलेनिन पर इस प्रकार के सारहीन तथा बुरे आरोपों को लगाया, परन्तु विद्वान् लेनिन इस रहस्य को जानता था ॥४७॥

उस समय सफलता प्राप्त करके भी निकोलस मन में यह शंका करने लगा कि अपने देश में आजकल में ही न जाने क्या होने वाला है ॥४८॥

तभी उदारवादी लोग देश में डूमा की शक्ति के बल से संवैधानिक सरकार की स्थापना के लिए तैयार हो गये ॥४९॥

मेनशेविक दल के लोग डूमा के चुनाव कराने में इच्छापूर्वक संलग्न दिखाई पड़े, लेकिन श्रीलेनिन ने सभा में ही उनका विरोध किया ॥५०॥

श्रीलेनिन ने घोषणा की कि पहले पश्चिम में क्रान्ति होगी, क्योंकि सभी जगह श्रमिकों के साथ धनिकवर्ग द्रोह कर रहा है ॥५१॥

स्टाकहोम नामक स्थान पर उन्होंने एक गुप्त अधिवेशन रक्खा जहां दोनों दलों में एकता के सम्बन्ध में समझौता हो सके ॥५२॥

यदि रूस में केन्द्रीय सभा का बहुमत हो जाता है तो मेनशेवकों को अवश्य ही नीचा देखना पड़ेगा ॥५३॥

रूस में हम मेनशेवकों की नीति पर नहीं चलेंगे। यहां पर इस प्रकार इन दोनों में कागजी समझौता हुआ ॥५४॥

उस समय रूस में केन्द्रीय समिति पुनः अल्पमत में रह गई, लेकिन इससे लेनिन न तो नतमस्तक हुए और न दुःखी ही ॥५५॥

स्टाकहोम नामक स्थान में पुनः श्रीमती के० लेनिन से मिली जो कि एक स्वीडिस निवासी के साथ सुखपूर्वक वहां आयी थी ॥५६॥

एक वार जार्जिया निवासी दो कृषक, कृपियंत्रों को खरीदने की इच्छा से आए हुए थे, उन्होंने श्री व्लादिमीर से पूछा कि इन यन्त्रों का प्रयोग कैसे किया जाता है ? ॥५७॥

लेनिन ने श्रीमती के० से कहा कि ये दोनों प्रतिनिधि हमारे संघ के सदस्य हैं और ये काकेशिया के निवासी हैं ॥५८॥

एक वार नदी के किनारे अवकाश मिलने पर नाव चलाने में व्यस्त लेनिन को श्रीमती के० ने कहा—तुम्हारा जन्म किसी धीवर व नाविक के रूप में क्यों नहीं हुआ ? ॥५९।

पुनः दो वर्ष वाद श्रीमती के० जब पेरिस में लेनिन से मिली तव श्री लेनिन ने उससे पूछा कि हे निष्पापे ! तुम यहां कहां से और क्यों आई हो ? ॥६०॥

इतने ही में रूस में पुनः स्वातन्त्र्यभ-ावना वलवती हो गई तथा राजा जार डूमा से भयभीत हुआ प्रतीत हो रहा था। ६१॥

मास्को निवासी धनिक करोड़पति मारोजोव अवश्य यह जानता था कि लेनिन दूरदर्शी व विचारज्ञ है ॥६२॥

इस धनिक ने गोर्की की पत्नी के लिए वहुत सहायता दी और शस्त्रनिर्माण कार्यों के लिए हजारों रूवल प्रदान किए ॥६३॥

यह दल रूस में नित्यप्रति घृणा व आश्चर्य उत्पन्न करता था, विशेषतः छोटे श्रमिक वर्गों व विरोधी दलों में ॥६४॥

थोड़े ही दिनों में रूस में उदारवादियों की विजय हुई और सरकार सभी ओर से निर्वाचनों में हार गई ॥६५॥

इस परिस्थिति में श्री लेनिन, प्लीखानोव, गोर्की, क्रासिन और वारोशिज़ोव आदि सदस्य लन्दन आए ॥६६॥

इस दल में शोरनिकोव नामक, गुप्त वेशधारी एक गुप्तचर भी सम्मिलित था उसके इशारे से ही ये सभी सदस्य गिरफ्तार कर लिए गए ॥६७॥

इस समय द्रोह के आरोप में शीघ्र ही डूमा को भंग कर दिया गया तथा इन सदस्यों को सश्रम तथा कठोर कारावास की सजा मिली ॥६८॥

अब स्वाभाविक रूप से ही बोलशेविक श्रमिकों को सब ओर से दल पर पूर्ण अधिकार प्राप्त हो गया था ॥६९॥

श्रीलेनिन के विचार से दल की क्रान्तिभावना समस्त श्रमिकों में चिरस्थायिनी हो चुकी थी ॥७०॥

श्रीलेनिन सैन्टपीटर्सबर्ग में अपने द्वारा बिताए जाने वाले कठिन जीवन को देखकर बहुत दुःखी हुआ इसलिए भूमिगत (अदृश्य) हो गया ॥७१॥

क्रूपस्का नामक लेनिन की पत्नी रातभर सब तरफ अपने पति को ढूंढती रही, परन्तु दूरदर्शी लेनिन तब तक फिनलैण्ड पहुंच चुका था । ७२॥

रूस के कृषक श्रमिकों की सहायता के लिए आ पहुंचे। इसमें कोई संशय नहीं कि वे यहां अवश्य क्रान्ति लाएंगे ॥७३॥

फिनलैन्ड में श्रीलेनिन, अनिद्रा रोग से रुग्ण हो जाने के कारण नहीं ठहर सका और इस बुद्धिमान ने पुनः स्टाकहोम जाने का विचार कर लिया ॥७४॥

मन में श्रीलेनिन अपनी विजय को भी पराजय मानता हुआ और निर्भय होता हुआ भी भय से युक्त बना रहा। क्योंकि संसार में पूर्ण विजय के बिना बुद्धिमान और पुण्यशाली लोगों को सुख कैसे मिल सकता है ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'बाल्शेविकदल की विजय' नामक अष्टम सर्ग समाप्त हुआ ॥

# नवम सर्ग

[ लेनिन का अन्तर्दलीय संघर्ष ]

जब लेनिन ने क्रान्ति की सम्भावना का भविष्य उज्ज्वल नहीं देखा तो उसे सर्वाधिक संकट का सामना करना पड़ा। सत्य भी है कि जब सुवर्ण अग्नि की गर्मी में तपाया जाता है तभी वह लोगों के द्वारा सुवर्ण कहलाता है अतः संकट में पड़ने पर ही मानव वास्तव में मानव बनता है ॥१॥

लेनिन ने लन्दन में जिस सभा का आयोजन किया था वह वास्तव में उसके विरुद्ध ही रही और उन्होंने अस्त्रनिर्माण करने का जो संकल्प किया था वह भी व्यर्थ ही गया। इस प्रकार तो क्रान्ति भविष्य में भी नहीं हो सकती है ॥२॥

द्रव्य शक्ति के बिना शस्त्र प्राप्ति कैसे की जा सकती है ? और शस्त्रहीन मनुष्य विजयश्री कैसे प्राप्त कर सकते हैं ? विश्व में कीर्तिमान नेता ही पूज्य माना जाता है तथा बिना धन से राज्य का संचालन कैसे सम्भव हो सकता है ॥३॥

अतो नरनायक श्रीलेनिन ने सैन्टपीटर्सबर्ग स्थित दल का सञ्चालन किया तथा उसके व्यय को चलाने के लिए एक लाख से अधिक रूबल प्राप्त करने का उद्योग भी किया ॥४।

मैक्सिम गोर्की तथा महान विज्ञानवेत्ता जारिन व मोरजोव और मिखोला आदि श्रीलेनिन को धन प्रदान करने वाले थे। इन्होंने इनकी अत्यन्त सहायता की थी ॥५॥

तिफ्लिस पत्रालय का क्रान्तिकारी वोल्शेविकों द्वारा लुण्ठन किया गया ताकि राष्ट्र के लोग इस समय जागृत हो सकें और संघ के व्यय के सञ्चालन का बिना किसी कष्ट के निर्वाह हो सके ॥६॥

बहुत समय व्यतीत होने पर बर्लिन और म्युनिख पुनः फ्रांस में और मैक्सिम तथा लिटविलोव पेरिस में पहुंचे। इस प्रकार ये लोग विदेशों में घूमते रहे ॥७॥

जर्मनी तथा फ्रांस सरकार ने रूस में जिन पर अभियोग चल रहा था ऐसे लुण्ठकों, तस्करों, राज्यविध्वंसकों, हिंसकों तथा दण्डयोग्य व्यक्तियों को दण्ड के लिए (रूस में) नहीं भेजा ॥८॥

युवा कम्युनिस्ट स्टालिन, जोकि कोवा तथा जुगाशेवली जैसे छद्म नाम से गुप्त षडयंत्र कार्यों का सञ्चालन कर रहा था, उस समय रूस का महानायक था ॥९॥

परन्तु उग्र कार्यों के प्रबन्ध में सर्वदा आगे रहने वाले स्टालिन को दल से निकाल दिया गया तथा इधर क्रान्ति का सम्पोषक श्रीलेनिन गुप्त रीति से इस समय अपने दल में प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुका था ॥१०॥

इस प्रकार दल के कार्यों के समाचारों को सुनकर प्लीखानोव अत्यन्त दु:खी हुआ और उसका विचार था कि बोलशेविकों के संघ से पूर्ण सम्बन्ध त्याग दिया जाय अथवा उन्हें संघ से निकाल दिया जाय ॥११॥

जब श्रीलेनिन ने प्लीखानोव की इस प्रकार की भर्त्सना तथा समालोचना सुनी तो उसने घोषणा की कि न तो हम लुण्ठक हैं और न विध्वंसक हैं। समय का चक्र ही निश्चितरूपेण सब कुछ करता है ॥१२॥

नियमों का अच्छी प्रकार से पालन करने वाला क्रासिन जब पूर्णरूप से मुक्त हुआ तो बर्लिन पहुंच कर सेवा करने लगा और श्री विक्टर गुप्त रूप से पुनः दल में आ गये तथा बोलशेविक दल के वित्तविभाग में उन्हें स्थान मिल गया ॥१३॥

सचमिदीत की बहिन कैथरिन श्रीलेनिन के प्रयत्न से विवाहित हुई तथा उसने गुप्त रीति से बोलशेविक दल को १ लाख रूबल दिये ।१४॥

बुद्धिमान् लेनिन ने विक्टर को लुण्ठक कहा परन्तु उसने इन्हें सहायता दी। उसके मतानुसार संघ में विभिन्न व्यक्ति विभिन्न कार्यों से दल का पोषण करते हैं ॥१५॥

मैक्सिम गोर्की तथा रोजकोव आदि लेनिन के आग्रह से दल से निकल गये। संशययुक्त चित्तवाला लेनिन इस संकटावस्था में अकेला रहता हुआ भी अपने कृत्य में स्थिरबुद्धि रहा ॥१६॥

उस समय रूस में युवा, विद्यार्थी, लेखक, बुद्धिमान्, आलोचक तथा श्रम के पोषक व्यक्ति भी जार के जाल में निबद्ध होने के कारण जार की स्तुति कर रहे थे ॥१७॥

राष्ट्र के विभिन्न वर्गों को देखकर दुःखी लेनिन इस समय जिनेवा चल दिया। नियमों का पालन करने वाला श्रीलेनिन प्रसिद्ध "प्रोलतारी" नामक पत्र के सम्पादन में संलग्न हो गया ॥१८॥

इस सन्देह के समय लेनिन अपनी दुर्गति देखकर कांप गया और एक बार चिन्ता से युक्त वह अपनी पत्नी से बोला कि क्या मैं व्यर्थ ही मृत्यु के लिए आया हूं ॥१९॥

शीतऋतु के आते ही श्रीलेनिन पुनः पेरिस पहुंचा और वहां ग्रन्थों को पढ़ता हुआ अच्छी प्रकार से रहा। श्रीलेनिन के शान्तिपूर्ण जीवन के लिये उनकी योग्य पत्नी क्रुपस्का ने बहुत ध्यान दिया। २०॥

स्वराज्यव्रती श्रीलेनिन दृढ़तापूर्वक पूर्ण संकल्प से युक्त दल के शत्रुओं के साथ सन्धि के प्रयत्नों में उदासीन होकर क्रान्ति की कामना करता हुआ अपने राष्ट्र के कल्याण के लिए सर्वदा स्वप्न देख रहा था।२१।

दल के सदस्यों ने सर्वदा लेनिन पर इस प्रकार के आक्षेप लगाये कि वह अकेला, संघ को भेदन करने वाला, दुष्ट की तरह अभिमानी तथा दुष्ट विचारों वाला, क्रोधी, रूक्ष वक्ता एवं अत्यन्त अहंकारी है ॥२२॥

रूस में अब सरकार ने संघ की स्वतन्त्रता को मान्यता प्रदान कर दी। परतन्त्रता से दुःखी जो निर्धन लोग थे वे संघशक्ति से युक्त होकर बहुत प्रसन्न हुए ॥२३॥

सैन्टपीटर्सवर्ग के श्रमिक जो धातुकर्म करते थे उन्होंने कहा— रूस राष्ट्र का महान नेता लेनिन ही है इसके समान बुद्धिमान् तथा मान्य नेता और नहीं है ॥२४॥

तीव्र बुद्धि के कारण अथवा अपनी सम्भाषण शक्ति से उस दल में मालिनोवस्की निर्वाचित हुआ। यद्यपि मालिनोवस्की उस समय बन्धन (कारावास) से मुक्त हो गया था परन्तु उसके सहायक मुक्त न हो सके थे ॥२५।

विद्वान श्रीलेनिन ने 'नक्षत्र' नामक पत्र में पुनः अपने राजनैतिक विचारों को प्रकाशित किया, परन्तु वह अब पहले की तरह शक्तिमान् न रह गया था, क्योंकि वह अपने जीवन की आधी आयु व्यतीत कर चुका था ॥२६॥

इस महामानव लेनिन को शीर्षपीड़ा (सिरपीड़ा) तथा अनिद्रा ये दो रोग शक्तिहीन कर रहे थे। सत्य भी है कि राष्ट्रभक्त अपने देह के साथ सर्वदा मृत्यु से घिरे रहते हैं अथवा मृत्यु के लिए ही जीवित रहते हैं ॥२७॥

और वे अपने रक्त से ही निरन्तर अपने राष्ट्रध्वज को रंजित करते हुए तथा प्रजारूपी वृक्ष को सब ओर से सींचते हुए दुःख दावानल से अत्यन्त तप्त होते रहते हैं, क्योंकि सज्जनों का शरीर सार्वभौम एवं प्रशस्त होता है ॥२८॥

नश्वर देह से ही शुभ्र यश प्राप्त होता है इसमें लेशमात्र भी संदेह नहीं। यशस्वी लोग शरीर के सम्बन्ध में सर्वदा विरक्त ही रहते हैं क्योंकि शरीर तो चिता में जला दिया जाता है ॥२९॥

इस समय आशावान लेनिन ने संघशक्ति में प्रभुत्व की सम्भावना को देख कर रूस में गुप्तचरों को अपनी नीति के प्रचार के लिए भेजा ॥३०॥

स्टालिन ने भी गुप्तरूप से रूस में बोल्शेविकों के दल को बढ़ाया और लेनिन को सूचित किया कि हमारे दल का प्रभाव शीघ्र ही बहुत अधिक हो जायेगा ॥३१॥

लीनास्थल के स्वर्णक्षेत्र में काम करने वाले ढाई लाख श्रमिकों ने जब अपना विरोध प्रकट किया तो जार की सेनाओं ने उनकी अत्यन्त निन्दा की और उन्हें पीटा, तथा पकड़ लिया ॥३२॥

छद्मनामधारी, क्रांतिदृष्टा युवक स्टालिन शीघ्र ही रूस से निकाल दिया गया। उसी समय श्रीलेनिन ने "प्रावदा" नामक समाचार पत्र प्रकाशित किया जिसका सम्पादक मालिनोवस्की हुआ ॥३३॥

ट्रायनोवस्की ने इस समाचार पत्र में अपना मत व्यक्त किया कि मालिनोवस्की दल का विरोधी है। इसके उत्तर में लेनिन ने ट्रायनोवस्की की भर्त्सना की जिससे दल के सभी सदस्य डर गये ॥३४॥

स्टालिन एक संगीत सम्मेलन में सैन्टपीटर्सवर्ग में पकड़ लिया गया। दुष्ट जार सैनिकों ने इसको चारों ओर से घेर लिया तो भी यह नरसिंह अडिग रहा ॥३५॥

उस समय खिन्नचेता श्रीलेनिन ने बिखरे हुए नवीन गुप्तचरों तथा पामर सदस्यों को बुलाया और रूस में नवीन दल की स्थापना के लिए मालिनोवस्की को नियुक्त किया ॥३६॥

बुद्धिमान श्रीलेनिन ने अब 'प्रावदा' के माध्यम से मेनशेविक दल की अत्यन्त निन्दा की और उसने आरोप लगाया कि रूस में स्थित निर्धन श्रमिकों ने आजतक जो कुछ किया उसका इन लोगों ने सर्वनाश कर दिया है ॥३७॥

निश्चित ही मालिनोवस्की के इशारे से जार सरकार ने मेनशेविकों के दल को खण्डित कर दिया। यह बुद्धिमान मालिनोवस्की उस समय रूस में निर्धनों का लोकप्रिय तथा प्रसिद्ध नेता माना जाने लगा ॥३८॥

परन्तु मालिनोवस्की ने उस समय ही त्यागपत्र दे दिया और शीघ्र ही लेनिन को एक पत्र लिखा कि मैं अब राजनीति से निवृत्त हो रहा हूं, किन्तु मैं बोलशेविकों का श्रेष्ठ सेवक बना रहूंगा ॥३९॥

क्योंकि मालिनोवस्की दल के विरोध से अत्यन्त सन्तप्त हो गया था। उस समय लेनिन ने पत्र में यह लेख प्रकाशित किया कि मालिनोवस्की युद्ध में मारा गया है तथा बोलशेविक सदस्यों द्वारा इसकी मृत्यु पर शोकपत्र भी प्रकाशित किया गया ॥४०॥

लेनिन के शत्रुओं का भी यह मत था कि लेनिन एक दृढ़ संकल्पवान व्रती मानव है और यह रक्तक्रान्ति का जन्मदाता, महान मार्क्सवादी तथा दुःसाहसी है ॥४१॥

कुछ लोगों ने यह मत व्यक्त किया कि लेनिन रूस में श्रम का प्रतिष्ठापक है तथा संघ का भेदन करने में सिद्धहस्त युवक है। इसके सभी कार्य मिथ्या पर आधारित हैं और यह पूर्णरूपेण धिक्कारयोग्य है ॥४२॥

एक समय प्लीखानोव ने घोषणा की कि लेनिन के प्रभाव से दल में एकता कैसे हो सकती है ? लेनिन उत्तेजक संघभेत्ता हैं तथा संघशक्ति के नाश के लिए उद्यत है ॥४३॥

इस समय सैन्टपोटर्संबर्ग के अधिवेशन में लेनिन का अधिक प्रभाव दिखाई पड़ा। यद्यपि लेनिन पुराने संघ में लोकप्रिय नहीं था फिर भी तेजस्वियों का विरोध करने में कौन समर्थ हो सकता है ॥४४॥

१९१४ की जून मास में निश्चित ही बोलशेविकों का क्राकाव सम्मेलन होगा। कालचक्र में सम्पूर्ण जगत् बंधा हुआ है तथा विश्वयुद्ध ने इसका अवरोध कर रक्खा है ॥४५॥

लेनिन ने निश्चित रूप से देख लिया था कि विश्वयुद्ध का क्या फल हो सकता है ? पश्चिम राष्ट्रों में रूस व आस्ट्रिया के युद्ध से क्रान्ति की सम्भावना बढ़ गई ॥४६॥

जर्मन में रूस तथा आस्ट्रिया की लोगों द्वारा भर्त्सना हुई और भविष्य में अधिक विरोध होगा इस शंका से आकुल लेनिन मौन धारण कर तपस्वी की तरह सभी गतिविधियों को देखता रहा ॥४७॥

युद्ध को रोकने से क्या व्यर्थ में जार की कुत्सित विजय न होगी ? क्योंकि युद्ध के प्रारम्भ में ही आस्ट्रिया के रक्षक गुप्तवेश धारण कर रूस में घूमने लग गये थे ॥४८॥

श्रीलेनिन ने कहा कि मुझे सुदृढ़ जार शत्रु के रूप में क्राकाव के सैनिक अधिकारी जानते हैं। मैं यहां गुप्तवेश धारण करके नहीं आया हूं तथा मैं रूसी साम्यवादी दल का अग्रगामी सदस्य हूं ॥४९॥

वहां नजरबन्द होता हुआ भी सुव्रती यह लेनिन एडलर के प्रयत्नों से कारागृह से निकल गया। इस स्वतन्त्र राज्यतन्त्र में भी अराजकता के कारण दुष्ट लोग चारों ओर प्रजाओं में भय उत्पन्न करते हुए देखे गये ॥५०॥

राष्ट्र की स्वतन्त्रता की रक्षा निश्चित ही गुप्तचरों के अधीन होती है। इसीलिए नीतिमान शासक सर्वदा इस गुप्तचर विभाग के प्रति शंकित तथा सचेष्ट रहते हैं।

निश्चित ही गृहयुद्ध के विना शान्ति की सम्भावना न कभी पहले थी और न वर्तमान में हो सकती है। ज्यूरिच में श्रीलेनिन ने इस तरह की गर्जना की कि वर्तमान ही भविष्य का संसूचक होता है ॥५२॥

श्रीलेनिन ने छिपे रूप में अपने केन्द्र की स्थिति को गुप्तरीति से बढ़ाते हुए कहा कि जो धन के स्वामी ऊँचे-ऊँचे पीठों पर स्थित हैं उन्हें शस्त्रों से शीघ्र ही भून देना चाहिये ॥५३॥

विश्व के धनिकों की दुष्टनीति सदा दीनवर्ग के शोषण के लिए तत्पर है। अब समय आ गया है कि वर्तमान में स्वामियों का लुण्ठन तथा कर्तन श्रेयस्कर होगा ॥५४॥

लेनिन की इस घोषणा को जानकर प्लीखानोव बहुत दुःखी होकर कहने लगा कि जर्मनी राष्ट्र की विजय से शीघ्र ही निश्चितरूपेण रूस राष्ट्र की क्षति होगी ॥५५॥

इस प्रकार रूस राष्ट्र के निर्धन युद्ध के भार के कारण नूतन-करों के लगाये जाने से दुःखी हो गये और सरकार भी निश्चित ही अर्थकष्ट से पीड़ित थी। सब ओर हाहाकार की ध्वनि सुनाई दे रही थी ॥५६॥

तथी १ करोड़ ८० लाख काम करने वाले श्रमिक युद्ध सीमा पर भेजे गये जिससे राष्ट्र के सभी कार्य रुक गये तथा सब ओर धनी लोग व्याकुल हो गये ॥५७॥

वस्तु निर्माण करने वालों का अभाव तथा नवीन यंत्रों से रहित निर्माण संस्थान ऐसे समय में राष्ट्रीय उत्पादन को निश्चितरूपेण कैसे बढ़ा सकते थे ॥५८॥

युद्ध सीमा पर सैनिकों को विजय प्राप्त न हो सकी और इस विप्लव में निश्चितरूप से प्राणियों की अधिक हानि हुई। युद्ध का सञ्चालन दोषपूर्ण था जब कि राजा जार ने इस युद्ध योजना का स्वयं निर्माण किया था ॥५९॥

इस युद्ध से कृषकों द्वारा चलाये गये भूरक्षा आन्दोलन को समाप्त न किया जा सका। क्योंकि रूस में इस आन्दोलन करने का तात्पर्य यह था कि कृषक लोग ही निश्चितरूपेण भूमि के स्वामी बनें ॥६०॥

इतने में ही कैडेट्स ने कहा कि रूस में हम पुनः एकता स्थापित करें और शत्रु के संघर्ष का एक होकर मुकाबला करें। इससे हम निश्चित ही शक्तिशाली होंगे ॥६१॥

यह भेदनीति हमारा विकास नहीं कर सकती है। इससे हमारे शत्रु प्रसन्न होंगे। अब मुख्य रूप से हमारा कार्य यह है कि हम विनाशोन्मुख रूस राष्ट्र का इस समय संरक्षण करें ॥६२॥

किन्तु जार निकोलस द्वितीय दुष्ट, क्रोधी अभिमानी तथा धूर्त था। उसे अपनी जर्मन पत्नी पर ही पूर्ण विश्वास था। इसके साथ ही वह अपने बन्धुवर्ग के लिए सर्वदा सन्ताप देने वाला था ॥६३॥

वहां गैलीसिया की सीमा पर शत्रु की सेनाओं ने पूर्णरूप से जार सैनिकों को पराजित कर दिया। इसी कारण जार ने राष्ट्रतंत्र में सुधार के लिए डूमा का अधिवेशन बुलाया ॥६४॥

जो प्रस्ताव डूमा के सदस्यों ने पारित किये थे उन्हें कार्यरूप में परिणत नहीं किया गया, क्योंकि निर्णय देने वाला तो स्वयं जार ही था। डूमा तो केवल लोगों में भ्रम उत्पन्न करने वाली सभा थी ॥६५॥

रक्तमुख वाले लेनिन ने इसी समय गर्जना की कि संसार में इस समय अग्नि और लौह शस्त्रों से निर्धनों द्वारा दुष्ट साम्राज्य के सिंहासन को जलाया जाना चाहिये ॥६६॥

इस समय इस कुशासन में रक्तक्रान्ति के बिना शान्ति की सम्भावना सम्भव नहीं है। इसीलिये हे व्याकुल निर्धनो! इस दुष्ट साम्राज्य की व्यवस्था को छिन्न-भिन्न करने के लिये शीघ्र ही उठो ॥६७॥

यद्यपि यह कार्य बहुत ही कठिन है, किन्तु नित्य प्रयत्न से असम्भव नहीं। शक्तिमान् मानव बुद्धि तथा हाथ पैरों से युक्त क्या नहीं कर सकता है ॥६८॥

नित्य उद्योग के योग का अभ्यास करता हुआ मानवेन्द्र सब कुछ कर सकता है। कर्महीन मानव व्यर्थ ही में हे दैव! हे दैव! निर्धनों की रक्षा करो! इस प्रकार की प्रार्थना करता है ॥६९॥

मानव स्वयं अपने भाग्य का निर्माता है और उसी ने ही उच्च-नीच का भेद निर्मित किया है। इस पृथ्वी पर जो धनी व निर्धन हैं वे हमारे द्वारा ही बनाये गये हैं ॥७०॥

"भिन्न वर्गों के पारस्परिक संघर्ष जो इस राष्ट्र में हो रहे हैं" हमारे विकास के लिए अनिवार्य हैं। अब महान् संक्रान्तिकाल आ गया है, क्योंकि अग्नि के ताप से ही काञ्चन चमकता है ॥७१॥

गृहयुद्ध के इच्छुक विश्व के बोलशेविकों ने अत्यन्त दुःखी होकर उग्र प्रस्ताव पास किया। उन्होंने अनिश्चित राजनीति की स्थिति को देखकर क्रान्ति की सम्भावना को अभी अनिश्चित ही मान रक्खा था ।।७२।।

ये श्रमिक अपने लक्ष्य की प्राप्ति में सफल नहीं हुए थे, किन्तु तो भी अपने लक्ष्य के प्रति अनुद्यत नहीं देखे गये। अपने प्रचार को विभिन्न वर्गों में बढ़ाते हुए ये लोग बहुत समय तक घूमते ही रहे ।।७३।।

इस प्रकार वर्गसंघर्ष बढ़ गया और लेनिन अभाव से पीड़ित हुआ। उसके पास प्रतिदिन के व्यय के लिए भी धन न रहा। इस आर्थिक कष्ट से वह निश्चित ही व्याकुल था ।।७४।।

इस राष्ट्र में, स्वतन्त्र सूर्य के उदय होने पर कुड्मल विकसित होंगे तथा परागवाही वायु निर्मल सुगन्धि का प्रसार करेगी ।।७५।।

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'लेनिन का अन्तर्दलीय संघर्ष' नामक नवम सर्ग समाप्त हुआ ।।

# दशम सर्ग

## [ जारतन्त्र का पतन ]

इस जगत् में जीवित रहने की इच्छा वास्तव में प्राणियों की प्रिय इच्छा है, क्योंकि प्राणी ही इस सृष्टि के सञ्चालन का कार्य कर रहे हैं ॥१॥

"मैं श्वास ले रहा हूं" अतः सब कुछ करूंगा। इस प्रकार अपने प्राणों की रक्षा के लिए उत्सुक जीव अपने कार्य में लगा है, क्योंकि उसकी जीवित रहने की इच्छा स्वाभाविक ही है ॥२॥

शत्रु द्वारा किसी राष्ट्र पर आक्रमण कर दिये जाने पर राष्ट्र-वासियों को चिरकाल तक शान्ति, सम्पत्ति, व्यामोह तथा निवृत्ति व सुख कैसे प्राप्त हो सकता है। ३॥

इस जगत् में युद्ध की लालसा में डूबे हुए तथा इससे बहुत प्रसन्न दुष्ट चित्तवाले एवं मानव रक्त का पान करने वाले लोगों को शाश्वत सुख कैसे प्राप्त हो सकता है ॥४॥

इस प्रकार की एक कराल युद्ध की छाया जब रूस में भी छा गई तो उस समय जारशासन की क्या स्थिति थी ? इस सम्बन्ध में यहां कुछ विचार किया जाता है ॥५॥

प्राणियों की जठराग्नि बिना अन्न से कैसे शान्त हो सकती है ? क्योंकि यह शरीर अन्न का ही बना हुआ है और अन्न में ही प्राणों का भी निवास है ॥६॥

रूस में अनाजों की दुकानों के बाहर सैकड़ों भूखे मजदूर अनाज की मांग करते हुए कतारों में खड़े थे तथा वे इस जारतन्त्र से कुपित और लाल आंखों वाले दृष्टिगोचर हो रहे थे ॥७॥

गुप्तचरों ने राष्ट्र की स्थिति को देखकर शीघ्र ही जार को निवेदन किया कि यहां की जनता भस्म से ढकी हुई अग्नि के समान हो चुकी है तथा क्रान्ति बहुत ही समीप और निश्चित है ॥८॥

रूस में जब वस्तुओं के मूल्य ६ गुना बढ़ गये थे और जनता को जबर्दस्ती सेना में प्रशिक्षण दिया जा रहा था तथा समस्त राष्ट्र में खाद्य सामग्रियों का अभाव हो गया था, उसी समय क्रान्ति के बीज बोये जा चुके थे ।। ९ ।।

सैनिकों ने सीमाक्षेत्र से अपने प्रतिवेदन (रिपोर्ट) भेजे कि हम भोजन के बिना अधिक समय तक कैसे लड़ सकते हैं ।।१०।।

सेनाध्यक्षों ने सरकार को बार-बार निवेदन किया कि सेना में भी निःसन्देह शीघ्र ही क्रान्ति होगी ।।११।।

गृहमंत्री को छोड़कर और सभी मंत्री भ्रष्ट हो चुके थे तथा रूस की साम्राज्ञी उन्हीं भ्रष्ट मंत्रियों की कठपुतली होकर नाच रही थी ।।१२।।

जार के भतीजे ग्रान्डड्यूक ने भी अब जार को निवेदन कर दिया कि आपका सिंहासन भी शीघ्र ही मिट्टी में मिल जायेगा ।।१३।।

जनता ने मांग की कि जो सदस्य जनता के विश्वास को प्राप्त कर चुके हैं तथा राष्ट्रपोषक हैं वे ही राज्यशासन को चलावें न कि जार के वंशज ।।१४।।

उस समय यह साम्राज्ञी हृदय से जर्मन सरकार का समर्थन करती थी। अतः डूमा के सदस्य भयभीत थे तथा उसका विरोध कर रहे थे ।।१५।।

इसी संकट के मध्य सेनाध्यक्ष क्रीमोव ने घोषणा कर दी कि सेना राजगृह की क्रान्ति में जनता का समर्थन करेगी ।।१६।।

उस समय रूस में सब ओर असामाजिक तत्त्वों की वृद्धि हो गई थी तथा युवक लोग पागलों की तरह उद्यत होकर गलियों में घूम रहे थे ।।१७।।

इतने में ही समय तथा गर्व से उन्नत मुख वाली साम्राज्ञी ने आदेश दिया कि शीघ्र हो राजविरोधियों का जबर्दस्ती दमन कर दिया जाय ।।१८।।

राज दरबार में स्थित साम्राज्ञी ने स्वयं इस क्रान्ति को बिना कारण उत्पन्न होने वाली शरद्कालिक बादलों की तरह क्षण भर में विध्वंस होने वाली माना ।।१९।।

जार के आदेश से डूमा को शीघ्र ही भंग कर दिया गया, जिससे साम्राज्ञी का मन प्रसन्न हुआ। यह सत्य है कि क्षुद्र प्राणी थोड़े में ही सन्तुष्ट हो जाता है ॥२०॥

उस समय लेनिन निश्चित ही, प्राणदण्ड के भय से स्विटजरलैण्ड में रहकर गुप्त रीति से अपने दल के कार्य को चला रहा था ॥२१॥

इन दिनों लेनिन पर विपत्तियों के बादल मंडरा रहे थे, क्योंकि इस पृथ्वी पर धन के बिना कार्य नहीं चलते हैं ॥२२॥

लेनिन का मत था कि धनिक लोग विश्व के व्यापार को बढ़ाना चाहते हैं तथा बिना युद्धों के व्यापार में प्रतिस्पर्धा कैसे आ सकती है ॥२३॥

लेनिन ने कहा कि संसार की अर्थव्यवस्था का नये ढंग से निर्माण किया जाय तथा धन का जनता में समानतापूर्वक वितरण किया जाय, जिससे इस जगत् की प्रजा सुखी हो सके ॥२४॥

लेनिन ने घोषणा की कि समाजवाद की प्राप्ति क्रान्ति के बल से ही सम्भव है। निःशस्त्र लोग क्रान्ति करने में समर्थ नहीं हो सकते हैं ॥२५॥

उसी समय अपनी माता की मृत्यु के समाचार को सुनकर लेनिन बहुत दुःखी हुआ। ठीक ही है कि विपत्तियां अपने प्रकोपों से पुरुष की परीक्षा किया करती हैं ॥२६॥

जिस लेनिन की माता मारिया ने अपनी मृत्यु से ६ वर्ष पूर्व स्काटलैण्ड में अपने पुत्र का भाषण सुना था, हा! आज वही माता मर गई ॥२७॥

वह मारिया जिसने अपने गर्भ में बड़े प्रयत्न से लेनिन का पोषण किया और इस प्रकार के वीरों को जन्म दिया वह मृत्यु के दिनों में लेनिन के पास न आई तथा उसे देखे बिना ही कहां चली गई ॥२८॥

सैकड़ों बलिदान करके भी अपने पुत्र की रक्षा के लिए उत्सुक वह मारिया इस पृथ्वी पर अपने जीवन को समाप्त कर चुकी थी ॥२९॥

धरित्री की तरह सब कुछ सहन करने वाली, सिंहिनी की तरह अपने पुत्रों से प्रेम करने वाली, शरद्कालीन चन्द्रमा की तरह सौम्य

आकृति वाली, नरसिंह को जन्म देने वाली मारिया को हम नमस्कार करते हैं ॥३०॥

कामधेनु के समान, जिनके प्राण तथा धन सम्पत्ति अपनी सन्तानों के लिए ही होती हैं, ऐसी पुण्यशालिनी विश्वमाताएं धन्य हैं ॥३१॥

उस समय लेनिन स्वयं गाढ़ अन्धकार में फंस गया था। इधर माता की मृत्यु से वह दुःखी था उधर दल के संघर्ष से ॥३२॥

दल के अनुयायियों से अलग थलग, दुःखी मन वाले, नीति शास्त्र के विद्वान् अकेले श्रीलेनिन ने एक बार फिलिप्रा नामक शिष्य को कहा ॥३३॥

यदि मेरे दल के अनुयायी ४ या ५ व्यक्ति भी शक्तिशाली हों तो हम रूस में युद्ध विरोधी घोषणा कर सकते हैं ॥३४॥

उनके इस कार्य से रूस के सैकड़ों श्रमिक प्रसन्न हो जायेंगे जो रूस में क्रान्ति के आन्दोलन के द्वारा ही क्रान्ति चाहते हैं ॥३५॥

परन्तु श्रीलेनिन को उस दल में निश्चित ही एक भी दलभक्त, दृढ़ व क्रान्तमूर्ति सदस्य न मिल सका ॥३६॥

श्रीलेनिन को संकट में पड़ा जानकर उसके एक मित्र सुलोमन ने धनी क्रासिन के पास जाकर सहायता की मांग की ॥३७॥

जब क्रासिन ने हंसते हुए उसे १० रूबल निकाल कर दिये तो सुलोमन ने शान्तिपूर्वक उससे कहा कि बस रहने दो ॥३८॥

क्रासिन ने कहा—लेनिन सहायता का अधिकारी नहीं है। वह बड़ा बर्बर तथा भयानक है। न जाने कब उसके मस्तिष्क से कौन सी भयानक योजना बाहर निकल आए ॥३९॥

इन्हीं दिनों लेनिन के सम्बन्ध में पेरिस से प्रकाशित होने वाले एक पत्र में मेनजिन्स्की ने अपनी सम्मति प्रकाशित की—॥४०॥

यह राजनैतिक नेता लेनिन छद्मवेषधारण करने वाला है, जिसने अपने उद्देश्यों की पूर्ति के लिए मार्क्सवाद को हजारों बार तोड़ मरोड़ दिया है ॥४१॥

जैसे एक निरंकुश तथा उन्मत्त राजा अपनी प्रजा पर मनमाने अत्याचार करता है उसी तरह लेनिन भी अपने दल के अनुयायियों को भ्रमित करता रहता है ॥४२॥

यह मूर्ख लेनिन, एकमात्र स्वयं को ही विश्व श्रमिक संघ का नेता मानता हुआ प्रतीत होता है ।।४३।।

यदि कदाचित् इस दुर्मति लेनिन को शासन का अधिकार मिल जाय तो निश्चित हो यह भी उस प्रथम पाल राजा को तरह प्रजा की विपत्ति के लिए ही होगा ।।४४।।

लेनिन के समान ही ये अन्य नेता भी सर्वहारा दल को अपनी चाबुक से हांकते हुए, शासन के लोभ में व्यर्थ में ही कोलाहल करते हैं ।।४५।।

क्या ये लेनिनवादी नेता रूप में अथवा रूस के बाहर स्थित, मिथ्याभिमान से फूले हुए, क्रुद्ध तथा मिथ्याभाषी नहीं हैं ? ।।४६।।

एक दिन ज्यूरिच नामक सुन्दर नगर में श्रमिक संघ के युवकों को सम्बोधित करते हुए विद्वान् लेनिन ने कहा—।।४७।।

यूरोप में इस समय श्मशान की तरह शान्ति दृष्टिगोचर हो रही है। यह बात याद रखनी चाहिए कि उससे हमें भ्रमित नहीं होना है ।।४८।।

इस संसार में साम्राज्यवादी युद्ध की पराजय अवश्य होगी, क्योंकि ये निरंकुश शासक बलपूर्वक राज्य को चला रहे हैं ।।४९।।

और सब तरफ मनुष्यों के हृदयों में जो क्रान्ति की ज्वाला उत्पन्न हो गई है वह निःसंशय पूंजीवाद से समुत्पन्न दर्प को भस्मसात् कर देगी ।।५०।।

उसी समय रूस में विस्फोटक स्थिति उत्पन्न हुई जानकर रूस की जनता स्वयं ही वेग से उठ खड़ी हुई ।।५१।।

श्रमिक, स्त्रियां, सैनिक और छात्र ३ हजार की संख्या में सेना के रूप में संगठित होकर तोरिड़ राजभवन की ओर चल दिये ।।५२।।

क्रुद्ध लोगों ने उस तोरिड़ राजभवन पर अपना अधिकार कर लिया। क्रान्ति डूमा के साथ मिल गई। यह अरुणोदय धन्य है ।।५३।।

श्रमिक लोग कारखानों में अधिक परिश्रम करने लगे और विशेपकर उन्होंने सरकार में अपना प्रतिनिधित्व चाहा ।।५४।

द्रोह करने वाले सैनिकों ने तथा विरोधी श्रमिकों ने जबर्दस्ती कारागारों से बन्दियों को मुक्त कर दिया ।।५५।।

उस समय इन जनतान्त्रिक लोगों ने मिल कर राज्य सञ्चालन के लिए एक स्वतन्त्र समिति का स्वयं निर्वाचन भी कर लिया ॥५६॥

इस निर्वाचन सभा में उन्होंने तत्काल कार्य भी प्रारम्भ कर दिया और उस सभा का नाम "सर्वहारा क्रान्तिकारी परिषद्" रक्खा ॥५७॥

तथा इस परिषद् ने राष्ट्र की खाद्य समस्या, क्रान्तियुद्ध का सञ्चालन, अराजकता का नाश इत्यादि विषयों पर महत्त्वपूर्ण निर्णय किये ॥५८॥

इस समय इस सर्वहारा परिषद् ने सैनिकों के साथ मिल कर क्रांति करने की इच्छा प्रकट की तथा राष्ट्रोत्थान सम्बन्धी अपनी नीति की भी घोषणा की ॥५९॥

सेना में स्थित सैनिकों की ओर से कहा जाने लगा कि हम श्रमिकों के मित्र हैं न कि जार के सेवक तथा हम सर्वदा क्रान्ति के साथ रहेंगे ॥६०॥

सैमिनोवस्की दल में स्थित एक सुसज्जित सैनिक ने आकर सेना की शुभकामना की घोषणा की ॥६१॥

"मास्को के विद्रोह को कुचलने में मेरे सैनिक समर्थ नहीं हैं" यह जानकर जार निकोलस अपने हृदय में बहुत दुःखी हुआ ॥६२॥

किरेन्स्की तथा चिखेड्जे राज्यसूत्र को हथियाने के लिए सैनिकों में घूम-घूम कर क्रान्ति का आह्वान करने लगे ॥६३॥

राज्यसिंहासनत्याग-सम्बन्धी प्रपत्र, जब जनता द्वारा अनुबन्ध के लिए जार के पास भेजा गया तब रुज्स्की ने इस पत्र को पढ़ा ॥६४॥

राष्ट्र के हित में, मैं राज्य सिंहासन को त्यागने के लिए तैय्यार हूं। दुर्भाग्य से निश्चित ही मेरा जन्म राष्ट्रनाश के लिए ही हुआ है ॥६५॥

मैं कितना दुर्भाग्यशाली हूं कि कज्जाक लोग मुझे डरपोक, और सिंह से शृगाल की तरह भयभीत युद्ध सीमा से भगा हुआ बतलायेंगे ॥६६॥

तथा पुराणपंथी लोग मेरे किये हुए को क्षमा नहीं करेंगे। वास्तव में मैं शपथ भंग करने वाला तथा कुलांगार हूं ॥६७॥

उस समय निश्चित ही अस्थायी सरकार की नियुक्ति की गई, जिस के प्रतिनिधि सैनिक व श्रमिक बने ॥६८॥

इस प्रतिनिधि सभा ने अपनी सभा में ८ प्रस्ताव पारित किये तथा कहा कि लोगों को भाषण देने की स्वतन्त्रता हो तथा बन्दियों को शीघ्र ही मुक्त कर दिया जाय ॥६९॥

तथा नये संविधान का निर्माण किया जाय, गुप्त रूप से निर्वाचन हो, और प्रजातंत्र में मुख्यरूप से निकायों को स्वतन्त्रता प्रदान की जाय ॥७०॥

प्रसिद्ध न्यायवादी नेता किरेन्स्की निश्चित ही वाक्पटु और श्रमिकों का जनप्रिय नेता था ॥७१॥

वह बुद्धिमान् किरेन्स्की सब ओर जनता में घूमा तथा उसने कहा कि नागरिक इस समय नवीन सरकार की मदद करें ॥७२॥

और उसने कहा—सैंकड़ों बलिदान करके हमें जो स्वतन्त्रता मिली है उसकी रक्षा करने के लिए पृथ्वी पर हम कटिबद्ध हैं ॥७३॥

मैं पुनः पुनः उनको धन्यवाद देता हूं जो राष्ट्रभक्ति में परायण लोग इस क्रान्ति में पतंगों की तरह जल गये ॥७४॥

और जिन लोगों के प्रयत्नों से क्रांति सफल हुई ऐसे श्रमिकों को अथवा अभिजात्यवर्ग को मैं हजारों बार प्रणाम करता हूं ॥७५॥

स्वराष्ट्रभक्ति के व्रत में लगे हुए लोगों की कथा सर्वदा अमृत के समान आदृत होती है तथा जो लोकसेवा व्रत का आचरण करते हैं संसार उन्हीं के चरितों का गुणगान करता है ॥७६॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'जारतन्त्र का पतन' नामक दशम सर्ग समाप्त हुआ ॥

# एकादश सर्ग

[ लेनिन का पैत्रोगादपुरी में आगमन ]

जब इस पृथ्वी पर गाढ़ अन्धकार फैल जाता है तब क्रोध के कारण लाल मुँह वाला यह सूर्य, अन्धकार के प्रसार का संहार करने के लिए प्रात: काल अपनी तीखी किरणों के साथ उदित होता है ।।१।।

नदियों के किनारों पर पक्षी अपने कल-कूजन से तथा मृगशावक अपनी उछल-कूद से अन्धकार को नष्ट करने वाले सूर्य की स्तुति करते हैं, क्योंकि सूर्य का उदय होना उन उन्नति साधकों (खगों, मृगशावकों) का विश्वास ही तो है ।।२।।

अपने किनारों को काटने वाले नद निर्झरों के मिष्ट तथा सुपेय जल के होते हुए भी लोगों की कूपखनन की प्रवृत्ति, सज्जनों द्वारा उपदिष्ट उद्योग ही तो है ।।३।।

विजय की इच्छा वाले धनुषधारी मनुष्य द्वारा लक्ष्य की प्राप्ति के लिए नित्य तन्द्रा रहित होकर, दृष्टि लगाकर, अपने शरीर को कुछ झुकाए ही रहना चाहिये अर्थात् लक्ष्य प्राप्ति के लिए झुकना भी पड़ता है ।।४।।

कुछ समय पूर्व रूस में भी प्रजा की भलाई के लिए जारशासन का पतन हुआ था। श्रमिकों ने जागृत होकर शीघ्र ही जार के हाथ से कुराज्य को छीन लिया, जिससे वे अत्यन्त हर्षित हुए ।।५।।

उस समय जो बोलशेविक नेता कारावासों में अपना समय व्यतीत कर रहे थे और जिन्हें बड़ी दृढ़ता से बांध रक्खा था वे आज स्वयं बन्धन-रहित हो गये। इस प्रकार रूस में यह स्वतन्त्रता का नव सुप्रभात हुआ ।।६।।

इस वासन्तिक, मंगल सुप्रभात के हो जाने पर, अन्धकार से घिरे हुए, तुषारपात से पत्तों के गिर जाने पर अत एव पल्लवरहित पुष्पों

के मध्य में मुख्यभूत पंकज पुष्प खिल उठे। और स्वतन्त्रतारूपी वासन्तिक मंगल सुप्रभात हो जाने पर अस्थिरतारूपी तम से आवृत तुषारपात सदृश जार के कुशासन से हत बन्धुवान्धव वाले, अत एव विपत्ति से हत हृदय लोगों के मुखपंकज, खिल उठे ॥७॥

इस नरसिंह लेनिन ने जब जारशाही के पतन का समाचार सुना तो वह क्रान्तिकारियों द्वारा किये गये जार के पतनरूपी सुकृत्य से स्तब्ध रह गया ॥८॥

तभी वृद्ध क्रोन्स्की जल्दी-जल्दी दौड़ता हुआ लेनिन के निवासस्थान पर गया। उस समय उसने बड़े विश्वास के साथ अपने कमरे में बैठे हुए लेनिन को प्रसन्न होकर यह शुभ समाचार सुनाया ॥९॥

श्रीलेनिन ने इस वृद्ध के मुखारविन्द से इस समाचार को सुनकर तब तक इसके कथन पर विश्वास नहीं किया जब तक कि शंकाकुल उसने इस समाचार को ज्यूरिच पत्र में न पढ़ लिया ॥१०॥

जिस प्रवासवास के व्रती लेनिन के हृदय में असंख्य कष्ट समा गये थे उसी चित्त में आज नवीन क्रांति के प्रकर्ष से उत्पन्न हर्ष का यह समाचार न समा सका ॥११॥

अपनी निवासभूमि से दूर चले गये इन प्रवासी देशभक्तों अथवा पक्षियों को, अब अपने देश की ओर गमन करना ही सुख प्रदान कर रहा था, क्योंकि स्वतन्त्रता किसको सुख प्रदान नहीं करती ॥१२॥

मेरे ये क्षण अमूल्य हैं, यह सोच कर लेनिन ने पैत्रोग्राद जाने का विचार किया। प्रायः देखा गया है कि कार्य करने वाले सज्जनों की इस लोक में प्रवृत्ति, सदा उद्देश्यमयी होती है ॥१३॥

अपनी धुन में खोये हुए उस लेनिन ने स्वतंत्र राष्ट्र के विकास के लिए सम्भावित मानचित्र के व्यूह का अपने मन में ही निर्माण कर लिया था ॥१४॥

उस समय श्री लेनिन ने, राज्यतंत्र में काम करने वाले और अपने दल में ही संघर्ष बढ़ाने वाले, अपने बोलशेविक सैनिकों पर भी विश्वास नहीं किया ॥१५॥

इस वसंत ऋतु में मनुष्यों की स्वतंत्रतारूपी पराग को वहानेवाली प्रमत्त वायु, सभी दिशाओं में फैल गई अथवा वह वायु अपने राष्ट्र की सेवारूपी आराधना में लगे हुए राष्ट्रभक्तों को आमंत्रण दे रही थी ॥१६॥

वस्त्ररहित निर्धन श्रमिकों ने अथवा लताओं ने अपने नवीन पत्ते रूपी हाथों को हिलाकर, इन वृक्षों का अथवा इन महापुरुषों का जो कि प्रवास से लौट रहे थे सुस्वागत किया ॥१७॥

अपनी जलती हुई शिखाओं से स्नेह से परिपूर्ण प्रदीप ( अथवा मानव ) चारों ओर गांवों के घरों की देहलियों पर चमक रहे थे। केवल जार के महल में अंधकार फैला हुआ था ॥१८॥

हिमपात से उबड़ खाबड़ व भयंकर, पैत्रोग्राद के मार्ग केवल वसन्त काल को छोड़कर जब कि उनका हिम गलने लगता है सदा लोगों द्वारा अगम्य ही होते हैं ॥१९॥

जार के आदेश से स्वतंत्रता प्राप्ति के लिए जिन लोगों ने सहर्ष, सश्रम कारावासों का दण्ड भुगता था वे इस समय अपने देश की ओर चल पड़े ॥२०॥

ये प्रसन्नचित्त कृषक, छात्र व बुद्धिवादी वर्ग जिन्होंने जार की सजाएं भुगतीं थीं इस समय निर्मुक्त होकर व्रती की तरह पुष्पों की मालाओं से अलंकृत हो रहे थे ॥२१॥

वसन्त ऋतु के आगमन से जिसकी हिमपपंटी का अधःपतन हो चुका है ऐसा पैत्रोग्राद स्थल आज चारों ओर पुष्पों से ढका हुआ तीर्थ-स्थल हो गया था ॥२२॥

हजारों राष्ट्रयोद्धा व राष्ट्रभक्त, युवावर्ग व युवतियों के समूह इस समय अपने स्वतन्त्र राष्ट्र रूस में आ चुके थे। इस प्रकार रूस में महान् उत्सव हो रहा था ॥२३॥

अपनी प्रजा के उत्पीड़नजन्य पाप के भार से युक्त जार ने जिन राष्ट्रभक्तों का मर्दन किया था वे ही आज विमुक्त होकर जार के उस कार्य की निन्दा कर रहे हैं ॥२४॥

उन निर्वासितों में से श्री स्टालिन, स्वेर्डलोव, मुरानोव तथा कामनोव थे जो सर्वप्रथम मार्च मास में ही अपने देश में आ गये थे ।।२५।।

रूस में श्रमिकों का जो प्रसिद्ध पत्र 'प्रावदा' प्रकाशित होता था उसमें व्यर्थ ही उस नूतन शासन की भर्त्सना की गई।।२६।।

श्री स्टालिन, कामनोव, मुरान, इस पत्र के सम्पादक मण्डल में कार्य करने लगे और शीघ्र ही उसके स्वामी बन गये। दल के संघर्ष को समाप्त करना ही उस समय उनका उद्देश्य था ।।२७।।

श्रीलेनिन का मत था कि इस समय दो कार्य अत्यन्त आवश्यक हैं, एक तो रूस में सर्वहारा नवीन सरकार को पदच्युत कर दे और दूसरा शीघ्रातिशीघ्र युद्ध समाप्त हो ।।२८।।

इस समय श्रीलेनिन ने युद्ध की अनोखी व्याख्या कर डाली। जब स्टालिन ने इस व्याख्या को सुना तो उसे रोष, भ्रम व कौतुक हुआ ।।२९।।

जर्मन साम्राज्यवाद की पराजय की आधारभूमि पर यह जनतंत्र संसार में अधिक कल्याणकारक हो सकता है। ऐसी घोषणा उस समय श्री स्टालिन ने की ।।३०।।

जब तक रूस में जर्मनी सेनाओं का चारों ओर से आक्रमण जारी है तब तक हमको भी यहां तोपों की भीषण गर्जनाओं से युक्त और सजकर रहना चाहिए ।।३१।।

जब तक संघर्षरत राष्ट्रों में निरन्तर शांति नहीं हो जाती तब तक इस रूस के युद्ध में भी अपने राष्ट्र के सेवाव्रती प्रचण्ड शक्ति से युद्ध करें ।।३२।।

शक्तिहीन मनुष्य इस लोक में शुभ्र यश कहां प्राप्त कर सकता है और इस लोक में शक्ति के बिना शान्ति की कल्पना वास्तव में मिथ्या ही कही गई है ।।३३।।

धीरे-धीरे संगठित होकर अपने दल की नीति का प्रसार करते हुए तथा यहाँ स्थित सभी धनिकों का विश्वास प्राप्त करके यह नूतन राज्य चलाया जा रहा है ।।३४।।

हजारों विभिन्न बोल्शेविक सदस्यों ने तथा श्रमिकों ने मिल कर स्टालिन की इस दलनीति की निन्दा की तथा मांग की कि दल के प्रधान अपने पदों को त्याग दें ॥३५॥

ज्यूरिच मण्डल में स्थित बहुत से सदस्यों ने तथा लेनिन ने पत्र में स्टालिन की इस विचारधारा को पढ़कर विरोध प्रदर्शित किया ॥३६॥

जब प्रावदा में इस विचारधारा को लोगों ने पढ़ा तो 'दूर के संदेश' नामक पत्र ने घोषणा की कि श्री स्टालिन और कामनोव शीघ्र ही दल से अपना सम्बन्ध विच्छेद कर लें ॥३७॥

श्रीलेनिन ने तो इस जार के पतन को षड्यंत्र के द्वारा रचा हुआ एक दृढ़ पाश ही माना, जिसमें पुनः स्वार्थपरायण मृगसदृश मूर्ख लोग खुली आंखों से युक्त होते हुए भी स्वयं ही गिर पड़ते हैं ॥३८॥

साम्राज्यवाद के व्रत में तत्पर व साम्राज्यवाद में विश्वास करने वाले लोग दुःख ही प्राप्त करते हैं। वे सर्वदा नदी के किनारे के वृक्षों की तरह कांपते हुए विकल ही रहते हैं ॥३९॥

जैसे शक्ति की अधिकता से, लोचनों को चकाचौंध कर देने वाली बिजली चमकती है अथवा अपने आश्रितों का रक्तपान करने वाला धनी व्यक्ति चाकचक्य से दूसरों को अपनी ओर आकृष्ट करने वाला होता है, उसी प्रकार इस लोक में साम्राज्यवाद भी है ॥४०॥

विशेषतः पश्चिम के राष्ट्र इस साम्राज्यवाद के युद्ध को बढ़ाने वाले हैं, उन्होंने ही लेनिन के समर्थकों को शक्ति अर्जन करने के लिए प्रेरित किया था ॥४१॥

इनका एकमात्र उद्देश्य था कि हजारों श्रमिक तथा दीन कृषक मर जावें जिससे सम्पत्ति वाले साम्राज्यवादियों की इस पृथ्वी पर विजय हो सके ॥४२॥

पुनः श्रीलेनिन ने इस प्रकार की घोषणा की कि रूस में एक नवीन सेना का गठन किया जाय जिसमें विनम्र तथा बल वाले साढ़े सात लाख युवक सैनिक हों ॥४३॥

सुन्दर सेना वही है जो धनलोलुपों द्वारा साम्राज्यवाद का विस्तार करने वाली सेनाओं से घोर युद्ध कर सके व मित्र राष्ट्रों से सन्धि भंग कर सके ॥४४॥

जब विजयरूपी लक्ष्मी दुर्नीति के पंक में गिर जाती है तब निश्चित ही वह नरलोक संघ को त्याग देती है। अतः सर्वदा गर्म-गर्म खून देकर भी विजयलक्ष्मी की रक्षा करनी चाहिये ॥४५॥

उस समय १० रूसी प्रवासियों ने रूस जाने की इच्छा प्रकट की। ब्रिटेन और फ्रांस ने उन्हें अपने राष्ट्र को जाने में बाधा उत्पन्न कर दी ॥४६॥

मारतोव ने प्रस्ताव रक्खा कि जर्मन देश से यदि ये प्रवासी अपने देश जाना चाहें तो जा सकते हैं। इस अनुबन्ध में हम उनके युद्धबन्दियों को छोड़ सकते हैं ॥४७॥

पुनः पारवस के प्रयत्नों द्वारा ज्यूरिच में जब इनका मार्ग प्रशस्त हो गया तो उसके दल के समर्थक कुछ प्रसन्न हुए और कुछ अधिक रुष्ट ॥४८॥

रूस में भी विरोधियों में उनके आगमन के समाचारों से रोष उत्पन्न हुआ। फ्रांस तथा स्विटजरलैण्ड में भी सभो ने इसका अधिक विरोध किया ॥४९॥

जब श्रीलेनिन अपने राष्ट्र को लौटने के लिए मोटर में बैठे तो उनके समर्थकों ने उन्हें घेर रक्खा था, परन्तु कुछ लोग उनके जाने का तीव्र स्वर से विरोध कर रहे थे ॥५०॥

श्रीलेनिन रेल के डिब्बे की खिड़की पर विचारमग्न होकर बैठा था तथा हर्ष के कारण उसका मस्तक कुछ हिलता हुआ अधिक शोभित हो रहा था ॥५१॥

उस लेनिन के साथ ग्रेंटे, क्रुपस्का, जीनवेफ आदि सभी चल रहे थे। इन सभी ने रात भर उनसे रूस में घटने वाली सम्भावित घटनाओं के सम्बन्ध में बातचीत की ॥५२॥

इधर सायंकाल के समय पैत्रोग्राद के अत्यन्त सुन्दर तथा विशाल फिनलैण्ड नामक रेल के स्टेशन के प्रांगण पर हजारों लोग उनके दर्शनों के लिये आये थे ।।५३।।

दर्शन के लिए आने वाले लोगों के सम्मर्द में कृषक, सैनिक, छात्र, दल के लोग, श्रमिक तथा विभिन्न संस्थाओं के प्रधान उपस्थित थे ।।५४।।

जिनके हाथों में लाल रंग की पताकाएं हवा के चलने से हिल रहीं थीं, जो पताकाएं पूर्णरूपेण लाल होने से रक्तक्रांति की प्रतीक थीं तथा आकाश तक ऊंची उठीं हुईं थीं ।।५५।।

स्वागत के लिए तत्पर, समुत्सुक, हर्ष के भार से त्वरान्वित (उतावले) और उनके आगमन के ध्यान में मग्न श्रमिकों ने रेलगाड़ी की ध्वनि सुनी ।।५५।।

क्षण भर में ही उन्होंने प्रकाश से चमकते हुए तथा शोभायमान रेल के कमरों को देखा, फिर ये (कमरे) अपने ठहरने के स्थान पर आ गये क्या ? इस प्रकार संशय करते हुए सभी लोग उसी ओर दौड़ पड़े ।।५७।।

संक्रांतकालचक्र को रोकने वाला श्रीलेनिन ही पहले रेल से उतरा। लोगों ने उसे कन्धे पर उठा लिया और उसे शीघ्र ही उस कक्ष में ले गये जहां पहले जार विश्राम करता था ।।५८।।

लोगों की विशाल भीड़ एकत्रित थी तथा पृथ्वी जयपूर्ण नाद से व्याप्त थी। आकाश में तारागण के मध्य चंद्रमा जिस प्रकार घिरा रहता है उसी प्रकार यह लेनिन लोगों से घिरा हुआ था ।।५९।।

अपने राष्ट्र की सेवा में लगे हुए लोगों का समादर कहां नहीं किया जाता ? इस संसार में देश पर मरने वालों की चिताओं पर सर्वदा ही मेले लगते रहेंगे ।।६०।।

श्रीलेनिन वेग से चलता हुआ इस कमरे में पहुंचा और लाल मुंह किये हुए अध्यक्ष चैंखेड्ज के साथ बात करने लगा ।।६१।।

अध्यक्ष चैखेड्ज ने कहा—हम आपके अभिनन्दन से बहुत प्रसन्न हैं। क्रांति की रक्षा शत्रुओं से की जा रही है, क्योंकि लक्ष्य को प्राप्त करने वाले लोग अपने कार्य से विराम नहीं लेते हैं ।।६२।।

नीति को जानने वाले श्रेयार्थी लोग कल्याण के लिए ही सत्य के मार्ग में प्रवेश करते हैं, क्योंकि सज्जनों द्वारा उपदिष्ट सन्मार्ग ही है। क्रूरबुद्धि वाले व्यक्ति कुमार्ग में गमन करते हैं ॥६३॥

आभ्यन्तर तथा बाह्य आक्रमण का हमें एक होकर मुकाबला करना चाहिये। अपने उद्देश्य की प्राप्ति में आप लोग हमारे सहयोगी हैं ॥६४॥

लेकिन श्रीलेनिन ने अन्यमनस्क होकर चैखेड्ज के शब्दों पर कोई ध्यान नहीं दिया। सम्मर्द से युक्त इस विशाल सभा में अपनी दृष्टि डाल कर श्रीलेनिन ने शीघ्र ही कहना प्रारम्भ किया ॥६५॥

हे प्रिय मित्रो! हे श्रमिको! हे रक्तक्रांति के बहादुर सिपाहियो! मैं यहां आये हुए आप लोगों का स्वतन्त्र रूस में पुनः स्वागत करता हूं ॥६६॥

जो अपनी मातृभूमि पर शत्रुओं से लड़ते हुए हमारे सैनिक मर गये हैं ऐसे ज्ञात और अज्ञात सैनिकों के लिए मेरी श्रद्धाञ्जलि प्राप्त होवे ॥६७॥

जिनको जार की तोपों ने भून दिया था ऐसे छात्र, युवक, स्त्रियां, माताएं अथवा वे सुकुमार बालक जिनको कुचल दिया गया था उनको भी मेरी श्रद्धाञ्जलि प्राप्त होवे ॥६८॥

जो स्वतंत्रता चिरकाल तक प्रवासित रही, इस समय वही स्वतंत्रता हमें प्राप्त हो गई है। हम रूसवासियों को अब सर्वदा इसका संरक्षण करना चाहिये ॥६९॥

श्रीलेनिन को फिन्लैण्ड के इस कक्ष से, प्रहरियों के पहरे में प्रधान बोलशेविक कार्यालय ले जाया गया। वहां भी लोग उसकी बहुत देर से प्रतीक्षा कर रहे थे ॥७०॥

श्रीलेनिन, प्रतीक्षा करते हुए, बाहर खड़े हुए नाविकों व सैनिकों के समक्ष पहुंचा और उसने महल के दूसरी मंजिल वाले कक्ष में स्थित होकर सिंह के समान गर्जना की—॥७१॥

रूस की यह क्रांति विभिन्न देशों के श्रमिकों में भी निश्चय ही फैलेगी। साम्राज्यरूपी दुर्ग को गिराने के लिए हमें निरन्तर अग्रदूत बन कर चलना होगा ॥७२॥

जिम्बरवाल्डदल ही केवल अपने राष्ट्र में क्रान्ति का संरक्षक है और यही दल निम्नवर्ग के श्रमिकों का हितैषी है। अन्य कोई भी दल उसके समान नहीं है अर्थात् वे केवल अपना स्वार्थ सिद्ध करने वाले हैं ॥७३॥

श्रीलेनिन ने पुनः कहा—रूस की नई सरकार की सहायता करके हमें इसका पोषण नहीं करना चाहिए। उस नरसिंह की इस गर्जना को सुनकर सभी लोग आश्चर्य में पड़ गये ॥७४॥

भयंकर रूपवाली होती हुई भी कल्याण करने वाली बुद्धि समर्थ लोगों के अतिरिक्त किसमें हो सकती है? दुष्टों से संसेवित इस राज्यलक्ष्मी का तो विचित्र बुद्धि वाले मनुष्य ही सेवन कर सकते हैं ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'लेनिन का पैत्रोगादपुरी में आगमन' नामक एकादश सर्ग समाप्त हुआ।

# द्वादश सर्ग

## [ जौलाई-विद्रोह की असफलता ]

श्रीलेनिन जब रूस आया तो वह पहले माता की समाधि पर गया न कि सभास्थल पर। अपने जीवन में दुःखी अथवा सुखी कौन ऐसा व्यक्ति है जो इस लोक में माता को भुला सकता है ॥१॥

जब लेनिन ज्यूरिच से रूस पहुंचा तो क्रांति की सम्भावना और बढ़ गई। कामनोव ने सभा में घोषणा की कि हमारे देश में लेनिन ही श्रेष्ठ नेता है ॥२॥

जर्मनी नीति का पोषणकर्ता लेनिन कहां से और क्यों आया है? नेताओं, विद्यार्थियों व सैनिकों ने इसके विरुद्ध तीव्र घृणा का प्रसार किया ॥३॥

जारशासन की समाप्ति होने पर भी इस समय रूस की स्थिति अस्थिर ही दिखाई दे रही थी। पूर्ण स्वतन्त्रता मिलने से लोगों में जागृति तो आई परन्तु जागृत लोग ही उच्छृङ्खल हो गये थे ॥४॥

राष्ट्र के लोग उस समय नष्ट संकल्प वाले हो गये तथा उनकी शक्ति या तो नष्ट हो गई या लुप्त हो गई थी। सब ओर लोग युद्ध से डरे हुए, रोग से घिरे हुए, शक्ति-सामर्थ्यहीन अथवा दीन प्रतीत हो रहे थे ॥५॥

सभी संस्थानों के कारीगरों ने अपने कार्यों को रोक दिया था जिससे सभी स्थानों में नवीन उत्पादन रुक गया। सैनिक युद्ध सीमा को छोड़कर शीघ्र ही दीन हीन ग्रामीणों को लूट रहे थे ॥६॥

इस समय जिनके हाथों में शस्त्र थे वे भी भय से व्याकुल थे और निर्देशक लोग अपने अधिकारों से मुक्त हो गये थे। सभी लोग मदपान से मत्त दिग्गजों की तरह राज्यतन्त्र के आदेशों को न मानते हुए स्वतन्त्र हो गये थे ॥७॥

इस समय नागरिक स्वयं नीति का उल्लंघन और सेवक अपने अधिकारियों की हत्यायें कर रहे थे। वनिकों की दुकानों को चोरा और लूटा जा रहा था। निश्चित हो समस्त राष्ट्र अग्निकाण्डों से जल रहा था ॥८॥

हिंसा से स्वराज्य का संरक्षण कैसे हो सकता है? तथा हिंसा से शांति की सम्भावना कैसे हो सकती है? अहिंसा के विना लोकतंत्रीय व्यवस्था दोष युक्त, निष्फल अथवा अचिरस्थायी ही होती है ॥९॥

सभी ओर से सर्वनाश से विनाश की ओर उन्मुख इस राष्ट्र के उद्धार करने में अब कौन समर्थ हो सकता था? क्रान्ति के प्रलयकालिक समुद्र की लहरों में पड़ी हुई इस राष्ट्र रूपी नौका को कौन नेता निकाल सकता था ॥१०॥

वे सदस्य इस नूतन राज्यतंत्र में लेनिन को ले सकने में समर्थ न हो सके। उसके विरोध पक्ष में स्थित क्रुद्ध सदस्यों ने एकमत होकर उच्च स्वर से प्रस्ताव पारित किया कि—॥११॥

अब लेनिन शक्तिहीन हो गया है तथा वह राज्यतन्त्र के सञ्चालन में असमर्थ है। वह क्रूरदृष्टा लेनिन वृथा ही अपने आरोपों की संगर्जनाओं से निर्धन श्रमिकों को दिग्भ्रमित करने को तत्पर रहता है ॥१२॥

क्रान्ति के भेदक इस लेनिन द्वारा, वहन करने में कठिन यह राष्ट्ररूपी नौका अपने स्कन्धों पर क्या धारण की जा सकती है? वह लेनिन अब केवल, अभिमान से उन्मत्त और योगभ्रष्ट हो चुका है ॥१३॥

दूरदर्शी लेनिन ने अपने राष्ट्र की स्थिति को देखकर प्रावदा में अपने विचारों को प्रकाशित किया कि यदि दोनों देशों के बीच युद्ध को रोकना है तो भविष्य में गृहयुद्ध आवश्यक है ॥१४॥

इस समय सर्वहारा, स्थायी रूप से युद्ध को रोकने के लिए सशक्त होवे तथा श्रमिक राष्ट्र में श्रेष्ठिवाद के विनाश के लिए शस्त्रों को हाथ में ले ले ॥१५॥

नूतन क्रान्ति के लिए इस समय एक अलग, नया साम्यवादी दल स्थापित किया जाय जो शक्ति युक्त हो तथा स्वयं राज्यतन्त्र का सञ्चालन कर सके, जिससे चिरस्थायी शान्ति प्राप्त हो सके ॥१६॥

एक बहुत पुराने बोलशेविक ने एक बार कहा कि निश्चय ही लेनिन बड़ा दूरदर्शी है। इसके द्वारा बताये गये मार्ग से ही राष्ट्र अपनी उन्नति कर सकता है अन्य मार्ग से नहीं है ॥१७॥

लेनिन ने अपने मन्तव्य से तथा अपने ओजस्वी भाषण से निश्चित ही पहले रुष्ट हुए बहुत से कम्युनिष्टों को इस समय अपना मतावलम्बी बना दिया ॥१८॥

मालिनोवस्की जिसका पुराना नाम पोर्तनोय था, जो कि गुप्तचर का कार्य करने वाला एक निष्ठावान बोल्शेविक था उसने संसद में लेनिन के प्रभाव के कारण जो समस्या उठ खड़ी हुई थी उसकी लेनिन को सूचना दी ॥१९॥

लेनिन ने कहा कि पोर्तनोय भले ही गुप्तचर है परन्तु वह हमारे दल का पोषक भी है। इस महानुभाव ने निश्चित ही रूस में हमारे दल की उन्नति में योगदान दिया है ॥२०॥

सर्वहारा की सभा ने स्पष्टरूप से सरकार की भर्त्सना की और उस समय बोल्शेविक दल से वायटिन्स्क आदि कम्युनिष्टों ने त्यागपत्र भी दे दिया ॥२१॥

उस समय बोल्शेविक दल के विरोध होने पर भी कामनोव ने उस दल को नहीं छोड़ा और उसी समय लेनिन राज्यतन्त्र में अपने दल का एकतन्त्र अधिकार चाहता था ॥२२॥

श्रीलेनिन ने अपने प्रचार को नाविकों तथा सुरक्षा सैनिकों तक वढ़ाया। नीचे गिरे हुये पत्ते जैसे वायु से प्रेरित होकर एक स्थान पर एकत्रित हो जाते हैं उसी प्रकार उसकी प्रेरणा पाकर निश्चित ही कुछ लोग उसके दल में एकत्रित हो गये ॥२३॥

मिल्युकोव, जो विदेशमंत्री था और कूटनीति के प्रचार में पटु था उसने कहा कि निश्चित ही रूस के नागरिक मित्र राष्ट्रों के साथ युद्ध करेंगे ॥२४॥

मिल्युकोव के इस कथन से संयुक्त रूप में वहां जनता में अत्यधिक विरोध फैल गया। सरकार भी संगठन के अतिरिक्त स्थायीतन्त्र प्रदान करने में समर्थ न हो सकी ॥२५॥

इस स्वतन्त्र राज्यतन्त्र के गूलकोव नामक युद्धमंत्री ने अपने पद से त्यागपत्र दे दिया। मुख्यमंत्री ल्योव ने उस समय सर्वहारा दल के लोगों को बुलाया ॥२६॥

इस समय ल्योव ने विभिन्न वर्गों की एक नई सरकार की स्थापना की, जिसमें विक्टर जोरटेली तथा जल सेना का प्रधान श्री किरेन्स्की मन्त्री बने ॥२७॥

यह लोकप्रिय नई सरकार शक्ति युक्त होते हुये भी उत्कृष्ट कोटि के कार्यकर्ताओं के अभाव के कारण बहुत अशक्त थी। परन्तु ५० हजार सैनिकों वाली यह सरकार निश्चित ही क्रान्तिकारी थी ॥२८॥

राष्ट्रीय धरा के विभाग के विना इस समय वर्वर युद्ध की समाप्ति कैसे हो सकती थी। रूस में इस समय शान्ति की कल्पना नहीं की जा सकती क्योंकि मित्र-राष्ट्रों ने भी तो विश्वासघात किया था ॥२९॥

यह नई क्रान्ति ही निश्चितरूपेण असन्तुष्ट वन्दी सैनिकों को मुक्ति दिला सकती थी। क्या इस पृथ्वी पर बर्वर लोग बिना हिंसा से नाश को प्राप्त हो सकते हैं ॥३०॥

लेनिन की वाणी में निश्चित ही दीन दुःखी लोगों का दुःख प्रवेश कर गया था। देह का नाश करके भी दुःखियों को संरक्षण देना ही महापुरुषों का व्रत है ॥३१॥

इतने ही में श्रीलेनिन ने भयंकर घोषणा की कि शीघ्र ही अस्थाई सरकार की शक्ति जबर्दस्ती वर्वरों से छीनकर वोलशेविकों को अपने हाथ में ले लेनी चाहिए, तभी चिरस्थायी शान्ति मिल सकती है ॥३२॥

भयभीत किरेन्स्की ने लेनिन की उस गर्जना का उस समय अत्यन्त विरोध किया, क्योंकि उसका विचार था कि इस घोषणा के कारण रक्तपात से प्राप्त स्वतन्त्रता निश्चित ही खण्डित हो सकती है ॥३३॥

जो मनुष्य अपने देश के टुकड़े देखना चाहते हैं वे लेनिन की इस घोषणा पर चलें। जागरूक लोग जागृत हों, क्योंकि सत्याग्रही सन्मार्ग पर ही चलता है ॥३४॥

लोगों का यह अभिमत था कि फ्रान्स के मार्ग पर चलने से निश्चित ही रूस में न तो क्रान्ति ही हो सकती और न शान्ति। सचमुच ही अभिमानी लेनिन प्रजातन्त्र की हत्या के लिये यत्नवान है ॥३५॥

श्री किरेन्स्की का ऐसा मत था कि इस समय सैनिक और नाविक लेनिन के वचनों से प्रसन्न हैं और ये क्रान्ति सम्पोषक बोल्शेविक लेनिन के द्वारा दुर्मार्ग पर चलाये जा रहे हैं ॥३६॥

लेनिन के शत्रुओं ने गुप्तरूप से उसकी इस योजना को असफल करने की चेष्टा की और क्रान्ति के बीजों वाली, गुप्त संयोजनों वाली, इस लेनिन की नीति को उन्होंने पूर्ण रूप से निन्दित माना ॥३७॥

इस विरोध से लेनिन चित्त में बहुत दुःखी हुआ तथा वह पूर्णरूपेण मानसिक व्यथा से थक चुका था। इसीलिये वह इस समय पूर्ण विश्राम की इच्छा से नेईवाला में अपने मित्र के घर चला गया ॥३८॥

इस समय लेनिन पुष्पित वृक्षों के नीचे निश्चल अवस्था में स्वास्थ्य प्रदान करने वाली गांव की वायु का सेवन करने लगा। दुष्ट व्याधि से पीड़ित पथ्यसेवी की तरह वह दीर्घ समय तक निद्रा लेकर शीघ्र ही स्वास्थ्य लाभ करने लगा ॥३९॥

एक दिन प्रातःकाल ही उसने दरवाजे पर प्रसन्न मुद्रा में एक सैवलीएव नामक पुरुष को देखा। जिसने लेनिन को पैत्रोग्राद में क्रान्ति हो जाने की सूचना दी, जिसे सुनकर लेनिन के कान खड़े हो गये ॥४०॥

हृदय में प्रसन्न लेनिन शीघ्र ही बिस्तर से उठा और कहने लगा कि मैं वहां जाऊंगा क्योंकि निर्णय का समय आ गया है। न मालूम इस जगत में कब क्या हो जाय। निर्णय के क्षणों की स्थिति अस्थिर ही होती है ॥४१॥

सैनिकों व नाविकों के आगे बोलशेविकों ने घूमकर पहले ही प्रचार कर दिया था कि हमारे सैनिक जर्मनो के सैनिकों से मित्रता कर लें ॥४२॥

अपनी सीमा पर स्थित सैनिक, शस्त्र त्याग कर अपने घर पहुंचने के प्रयत्न करने लगे और भूमिहीन किसान राजाज्ञा के बिना स्वेच्छा से ही खेतों का बंटवारा करने लगे ॥४३॥

युद्धमंत्री किरेन्स्की ने सैनिकों से कहा कि शीघ्र ही शत्रु की सेना में खलबली मचा दो। युद्ध की आग बड़ी वेग से सब ओर फैल गई और शीघ्र ही शत्रु बलवान् हो गया ॥४४॥

इधर बोलशेविकों ने भी अपने नेता की आज्ञा पर युद्धसम्बन्धी योजना का तत्क्षण ही त्याग कर दिया। किन्तु क्रोंस्टाडेवर्ग के नाविक, शस्त्रों से युक्त होकर लड़ने के लिए आ ही गये ॥४५॥

राजधानी में उस समय बहुत सम्मर्द (भीड़भाड़) था। श्रीलेनिन राजप्रासाद की बाहर की भूमि पर खड़ा था व विद्रोह करने वालों को प्रेरणा दे रहा था कि हे मेरे बन्धुओ! इस समय क्रान्ति की सुरक्षा के लिए मजबूती से तैय्यार हो जाओ ॥४६॥

जो साम्राज्यवाद के विरोधी हैं वे संगठित होकर विरोध करें। इस सरकार की निन्दा की जाय परन्तु साथ ही बोलशेविकों की सर्वदा निन्दा न की जाय ॥४७॥

जब ल्यूनचारस्की का भाषण हुआ तो उससे सब ओर के नाविक उत्तेजित हो उठे। वे पंक्तिबद्ध होकर सेना के रूप में टारिडे राजप्रासाद की ओर आने लगे ॥४८॥

सैनिकों के साथ मजदूर भी मिल गये, जिनके हाथों में शस्त्र थे और जो विद्रोह के सम्पोषक थे। नई सरकार की आज्ञा के बिना ही यह क्रान्ति की संकल्पना सार्थक हो गई ॥४९॥

उस समय एकत्रित सैनिक चिल्लाते हुए कहने लगे कि राजमहल में जितने भी मंत्री है वे बाहर आवें और निर्धनों तथा उद्यत सैनिकों के साथ बात करें ॥५०॥

केवल विक्टर बाहर आया, उसी समय विद्रोहियों ने पूछा कि क्या कहीं इस मूर्ख के हाथ में हथियार तो नहीं है? विक्टर ने भी इस प्रकार की क्रोधित भीड़ को देखकर राजप्रासाद में जाने की शीघ्रता की ॥५१॥

किन्तु बीच में ही उसे भीड़ ने पकड़ लिया और नाविकों ने ज़बर्दस्ती उसे मोटर में डालकर नजरबन्द कर लिया तथा जोर से गर्जना की कि हम इसी समय विक्टर को काट देंगे ॥५२॥

उसी समय ट्राटस्की के भाषण से शीघ्र ही कुछ नाविक लोग शान्त हो गये। उसने कहा—हे सैनिको ! एक व्यक्ति को मारकर अपनी शक्ति को व्यर्थ मत खोवो ॥५३॥

विद्वान् ट्राटस्की ने विक्टर को मोटर से बाहर खींचकर राजप्रासाद में पहुंचा दिया। इस मनुष्य लोक में नीतिमार्ग पर चलने वाले सज्जनों का दुःखियों का संरक्षण करना ही व्रत है ॥५४॥

इस समय बोलशेविक दल के नेता दल की कठिन स्थिति को देख कर बड़े व्याकुल थे तथा ये कर्मफल की तरह इस फल को भी विफल करने या बदल सकने में समर्थ न हुए ॥५५॥

दल की यह हालत देखकर नाविक शीघ्र ही स्वयं वायु से मेघमाला की तरह दूर हो गये, परन्तु इतने में ही एक दूसरी सेना क्रान्ति की रक्षा के लिए पूर्व संकेतित स्थान पर आ गई ॥५६॥

अपने नेताओं के अभाव में वह सेना भी कुछ देर वहां रुककर शीघ्र ही दूसरी ओर चल दी, परन्तु इतने ही में कारखानों के निर्धन कर्मचारी भी टारिडे राजमहल के प्रांगण की ओर आ गये ॥५७॥

कुछ लोग तो क्रोध से लाल-लाल आंखें किये हुए जबर्दस्ती राजमहल में प्रवेश कर गये। वहां पहुंच कर उन्होंने नेताओं की भर्त्सना की तथा वे शस्त्र हाथ में लेकर सब ओर घूमने लगे ॥५८॥

जिस प्रकार यह कहावत लोक में प्रसिद्ध है कि मदमस्त दिग्गज इच्छानुसार पृथ्वी में भ्रमण करते रहते हैं ठीक उसी प्रकार ये भी क्रान्ति के समर्थक व सम्पोषक किसी अच्छी योजना के बिना लक्ष्यहीन इधर-उधर घूमते रहे ॥५९॥

उस समय नई सरकार ने घोषणा की कि लेनिन आदि नेताओं को शीघ्र पकड़ लिया जाय, क्योंकि वे सत्ता को हथियाने के लिए लड़ रहे हैं। इस प्रकार इनकी अत्यन्त निन्दा की गई ॥६०॥

भयभीत तथा सर्वदा शंकित इस नई सरकार ने द्वैध भाव पर चलते हुए गुप्तरीति से लेनिन को पकड़ लिया किन्तु उसी समय उसे छोड़ भी दिया ॥६१॥

श्रोलेनिन ने कहा कि जिसे मैं अकेला प्राप्त नहीं कर सकता हूं उसे बोलशेविकों की सभा प्राप्त कर सकती है। लेनिन के अनुयायी नई सरकार के रूप में एकत्रित होवें, ट्राटस्की ने यह वक्तव्य दिया ।।६२।।

अब लेनिन के अनुयायी वेष बदलकर गुप्तरूप से सब ओर घूमने लगे। वे कुछ डरे-डरे से, शंकित तथा चुपचाप, इस स्वराज्यकाल में अपने दिनों को बिताने लगे ।।६३।।

एक बार शॉटमैन ने सदस्यों को आदेश दिया कि लेनिन और जीनवेफ को किसी दूसरी जगह ले जाओ और उन्होंने भी शीघ्र ही यह व्यवस्था कर दी ।।६४।।

उन लोगों ने लेनिन को दाढ़ी मूछ रहित कर दिया और जीनवेफ को दाढ़ी मूछ वाला बना दिया। गुप्त रूप से ये दोनों फिन्लैण्ड की सीमा को पार करने में सफल हो गये ।।६५।।

उस शॉटमैन ने निश्चित ही डाइट के घर में लेनिन के रहने की व्यवस्था की और लेस्नोए ग्राम से हेलसिंकी नामक थानेदार के यहां जीनवेफ को ठहराया ।।६६।।

अपने देश को स्वतन्त्र हुआ मानकर ही तो लेनिन प्रवासव्रत को समाप्त कर ज्यूरिच से पैत्रोग्राद आया था। परन्तु यहां आकर उसे शांति नहीं मिली तथा वह दुःखी ही रहा ।।६७।।

नीतिज्ञ लेनिन ने कष्ट में होते हुए भी दुर्नीति रूपी कीचड़ से सनी इस दुष्ट नीति को ग्रहण नहीं किया और उसने सत्यमार्ग को नहीं छोड़ा, क्योंकि सज्जन ही सन्मार्ग के सम्पोषक होते हैं ।।६८।।

अपने आप में तृप्त व्रती यह लेनिन सदा निर्धनों की तृप्ति के लिये प्रयत्न करता रहा। द्रव्यहीनता आदि अभावों के होते हुए भी इसने अपना सम्पूर्ण जीवन सर्वदा सन्तुष्ट रहकर ही बिताया ।।६९।।

नीतिवान मनुष्य स्वयं शत्रुवर्ग की अथवा सृष्टि की नीति का निर्धारण करते हैं और सदा दुर्जनों से घिरे हुए कुमार्ग पर चलने वाले दुष्टबुद्धि लोग शीघ्र ही दुःख रूपी समुद्र को प्राप्त होते हैं ।।७०।।

श्रीलेनिन, सत्यवादी की तरह भाषण से कांपता था और दूरदर्शी की तरह सदा ध्यान में ही मग्न रहता था। वह पुण्यकर्म की तरह सदा पाप से दूर रहता था एवं सज्जन पुरुष की तरह सत्यपक्ष पर आश्रित था ॥७१॥

कीर्तिमान मनुष्य सर्वदा ही अपने प्राणों का बलिदान करके भी कीर्ति का संरक्षण करते हैं, क्योंकि कीर्तिहीन जीवन से क्या लाभ ? प्राणों के नाश होने पर भी कीर्ति चिरस्थायी रहती है ॥७२॥

व्रती लेनिन ने राष्ट्र की रक्षा के लिए अपने जीवन का एक भी क्षण व्यर्थ नहीं जाने दिया। दृढ़ आशायुक्त इस लेनिन ने सर्वदा ही अपने रक्तदान से इस राष्ट्ररूपी वृक्ष का पोषण किया ॥७३॥

शुद्धात्मा जिस लेनिन ने नित्य ही राष्ट्ररूपी देवता की बड़े भक्ति-भाव से अर्चना की और जिसने प्रतिबुद्ध तथा शक्तियुक्त लोगों को शीघ्र ही सन्मार्ग पर लगाया उस लेनिन को नमस्कार हो ॥७४॥

अन्धकार के समूह को दूर करने के लिए प्राची के गर्भ में पहुंचा हुआ सूर्य, सम्पूर्ण लोक को प्रकाशित करने की इच्छा से अपनी तरुण किरणों को फैलाने लगा ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'जौलाई-विद्रोह की असफलता' नामक द्वादश सर्ग समाप्त हुआ ॥

# त्रयोदश सर्ग

[ लेनिन का राज्यतंत्र में एकाधिपत्य ]

उस समय बोल्शेविक दल के लोग शक्तिशाली न थे अतएव वे बड़े दुःखित थे तथा छिपकर अपना समय बिता रहे थे, क्योंकि शक्तिहीन मनुष्य सम्मान कैसे प्राप्त कर सकते हैं। १॥

अपनी शक्ति की अधिकता से ही सिंह, जिनके गण्डस्थलों में मद की धारा बह रही है ऐसे हाथियों के गण्डस्थलों को विदारण कर, बिजली की तरह तेज दौड़ते हुए उन्हें खींच लेता है, इसीलिये वह वन्य जीवों में निरन्तर प्रधान पद प्राप्त कर सका है ॥२॥

स्वाभिमानी व समर्थ व्यक्ति मनुष्य लोक में सर्वदा ही अपने अधिकारों को छोड़ने में समर्थ नहीं होते हैं। जिन व्यक्तियों को अपने प्राणों की भी चिन्ता नहीं होती उन्हें धनों की व जनों की क्या चिन्ता हो सकती है ॥३॥

उस समय रूस की सेनाओं के अध्यक्ष राष्ट्र की अराजकता से तथा लोगों के विरोध के कारण हृदय से शंकाकुल हो गये थे कि अब शीघ्र ही राष्ट्र का पतन होने वाला है ॥४॥

उसी समय क्रोध में आकर कोर्नीलोव ने पैत्रोग्राद के समीप ही विशाल क्रान्ति के आयोजक श्रमिकों के दमन के लिए एक विशाल सैन्य-दल को भेजा ॥५॥

उसी समय लूकमस्की ने घोषणा की कि रूस में स्थित जर्मनी राष्ट्र के भक्तों को तथा लेनिन आदि को शीघ्र ही प्राण दण्ड दे देना चाहिए, क्योंकि इसके अतिरिक्त अब अन्य मार्ग नहीं रह गया है ।६॥

और उसने कहा कि मजदूरों को इस प्रकार विभक्त कर दिया जाय जिससे वे एकत्रित ही न हो सकें। यदि वे भविष्य में हमारा विरोध करेंगे तो उन्हें घोड़ों से कुचलवा दिया जायगा ॥७॥

किरेन्स्की के विरोध करने पर भी विभिन्न दलों ने मिलकर एक सभा का समायोजन किया, जिसमें विभिन्न दलों के व्यक्ति, डूमा के प्रमुख सदस्य व शस्त्र धारण किये हुये योद्धाओं ने भी भाग लिया ॥८॥

"अपने राष्ट्र में जो इस नवीन सरकार को गिराने की चेष्टा करेंगे और जो क्रान्ति के मार्ग पर चलेंगे उन्हें निश्चित ही भून दिया जाएगा" किरेन्स्की ने इस प्रकार की घोषणा की ॥९॥

इधर कुछ डरे-डरे से कोर्लिनोव ने कहा—हमारा सदैव यही प्रयत्न होना चाहिये कि सीमाओं पर हमारी सेना विजयी हो और इस समय राष्ट्र में सेनाओं के अन्दर राजनीति का प्रभाव न होने पावे ॥१०॥

इधर जर्मनों के सैनिक आये और उन्होंने रीगास्थल को अपने अधिकार में ले लिया। सैनिकों के विवाद के सम्बन्ध में किरेन्स्की तथा कोर्लिनोव ने वार्ता प्रारम्भ की ॥११॥

सब ओर अपनी शक्ति की प्रकृष्टता के लिए युद्ध करने में लगे हुये प्रजा और सैनिक जागृत हो गये तथा इस समय रूस में निर्धन लोग भी अपनी क्रान्ति की सुरक्षा के लिए तैय्यार दिखाई दे रहे थे ॥१२॥

इधर पैत्रोग्राद में उस समय नागरिकों का एक सुरक्षादल भी प्रकट हुआ। वोल्शेविकों का यही दल भविष्य में पृथ्वी पर लाल सेना के नाम से प्रसिद्ध हुआ ॥१३॥

यद्यपि उस समय सर्वोच्च सेनाधिकारी किरेन्स्की ने इस दल से अपना सम्बन्ध विच्छेद कर लिया था परन्तु उस समय भी रूस में वोल्शेविकों का प्रभाव बढ़ ही रहा था ॥१४॥

उस समय सुदूरस्थित लेनिन ने शीघ्र ही पत्र द्वारा केन्द्रीय दल को आदेश दिया कि हम संघ वाले एक अन्य विधान से किरेन्स्की का विरोध अवश्य करेंगे ॥१५॥

अन्ततोगत्वा जनता निश्चित ही दुर्नीतिज्ञ किरेन्स्की को सिंहासन से गिरा देगी, परन्तु इस समय उसका विरोध करने से क्या लाभ होगा, क्योंकि अकाल के समय समुद्र में वृष्टि होना व्यर्थ ही है ॥१६॥

उस समय अत्यन्त क्रोध से युक्त लोग कारागृह में स्थित कोर्लिनोव को तथा अन्य सेनाधिकारियों को मारने के लिये तैय्यार हो गये, क्योंकि रुष्ट लोगों को रोकने में कौन समर्थ हो सकता है ।।१७।।

उस समय उन रुष्ट व्यक्तियों ने एक नहीं अपितु ११ भयभीत सेनाधिकारियों को पकड़ कर तथा नीचे गिराकर उसी प्रकार निर्मम हत्या कर डाली जैसे कि केसरी जम्बुकों के दलों को पकड़ कर मार डालता हैं ।।१८।।

पुनः शीघ्र ही लेनिन ने एक पत्र अपने दल को लिखा जिसमें अपना विचार प्रकट किया । वह स्वयं भी शासन पर अपनी नजर लगाये हुए था । उसने सेनाधिकारियों तथा जनता को प्रबोधित किया कि—।।१९।।

आपस में शान्ति सम्बन्ध से युक्त सभी बोल्शेविकों को हाथों में शस्त्र ले लेने चाहिये, नहीं तो हम पैत्रोग्राद को जीतने में कैसे समर्थ हो सकेंगे ।।२०।।

इस संसार में कदाचित् क्रान्ति किसी महान् प्रकर्ष की प्रतीक्षा नहीं करती । जन असन्तोष ही क्रान्ति का कारण है और वह असन्तोप ही क्रान्ति के रूप में संसार में जागृत होता है ।।२१।।

अब न मास्कोवासी और न पैत्रोग्रादवासी श्रमिक शान्ति धारण कर सकते हैं । यदि हममें शक्ति न होगी तो इतिहास हमें कभी क्षमा नहीं करेगा ।।२२।।

राष्ट्र रक्षा के महत्त्व के स्थलों पर तथा शक्ति से सेन्टपाल आदि दुर्गों पर हमें शीघ्र ही अपना अधिकार करने के लिए प्रयत्न करना चाहिये, क्योंकि संसार में सम्पत्तियां शक्तिमान् को ही वरण करतीं हैं ।।२३।।

जब लेनिन ने बोल्शेविकों के विजय का समाचार सुना तो उस समय वह हेलसिन्की में था । वह स्वयं पैत्रोग्राद जाना चाहता था, क्योंकि यह क्रान्ति किसी की प्रतीक्षा नहीं करती ।।२४।।

तब फिन्लैण्ड में ही रहने वाले परम मित्र व बोल्शेविक शॉटमैन ने लेनिन को कहा कि मेरे विचार से तुम पैत्रोग्राद मत जाओ, क्योंकि वहां तुम्हारी सुरक्षा के लिए इस समय कोई व्यवस्था नहीं हैं ।।२५।।

लेनिन ने स्वयं कहा कि गांव वाले भागों में बोल्शेविकों का महत्त्व बढ़ रहा है अतः हमें शासन को अपने हाथ में ले लेना चाहिये। समर्थ व्यक्ति कालसंघ को भी जीत सकते हैं ॥२६॥

इसके उत्तर में शॉटमैन ने कहा कि यह ठीक है परन्तु हमारे पास योग्य मनुष्य नहीं हैं जो स्वयं शासन को चला सकें। हमारे संघ में ऐसे शासक कहां हैं ॥२७॥

उसकी ओर हंसते हुए लेनिन ने कहा कि श्रमिक स्वयं राज्य का सञ्चालन कर सकेंगे। स्वतन्त्र देश में स्वयं सरकारी कर्मचारी राज्यकार्य को चलायेंगे ॥२८॥

जब शीघ्र ही देश में युद्ध की समाप्ति हो जाय और निर्धनों में जमीन बांट दी जाय और जार परिवार के लोगों तथा आभिजात्य लोगों का प्रभाव समाप्त हो जाय तब हमारी स्थिति हो सकती है ।२९॥

श्रमिकों के श्रम से जब हम मुख्य मुख्य स्थानों पर अपना अधिकार कर लेंगे तब शान्ति की स्थापना के लिए शस्त्रधारी सैनिक भी हमें संरक्षण प्रदान करेंगे ॥३०॥

लेनिन ने कहा कि शक्तिहीन हम केवल भाषणों से प्रजा का हित नहीं कर सकते हैं। निश्चित ही हम सैनिकों में दृढ़ भक्ति उत्पन्न कर शक्ति वाले बन सकते हैं ॥३१॥

जब नाविक, रक्षक व सैनिक लोग विश्राम के लिए अपने घरों को जाते हैं हम उनसे मिलकर, उनका भेद लेकर कोई मजबूत योजना बनाने में समर्थ हो सकते हैं ॥३२॥

तदनन्तर दुःखी श्रमिकों से सहायता प्राप्त करके हम लोग पैत्रोग्राद वाल्टिक तथा मास्को को शीघ्र ही जीत सकते हैं इसमें मुझे थोड़ा भी सन्देह नहीं है ॥३३॥

इस लेनिन ने पुनः यह परामर्श दिया कि अस्थायी सरकार से शीघ्र ही इस समय शक्ति छीन कर पैत्रोग्राद स्थित प्रबुद्ध लोगों के हाथों में दे दी जानी चाहिये ॥३४॥

विबोर्ग के लिए प्रस्थान कर रहे शॉटमैन को मार्ग में हंसते हुए राखिया ने कहा अरे! कहां जा रहे हो? अब दुःख छोड़ दो, क्योंकि श्रीलेनिन पैत्रोग्राद पहुंच गये हैं ॥३५॥

अपने हाथों में विद्रोह का कार्य लेकर भी श्रीलेनिन सब ओर से निश्चिन्त नहीं हुआ। महापुरुष निरन्तर परिश्रम व जागरूक होकर कार्य में सिद्धि प्राप्त कर लेते हैं ॥३६॥

इस लोक में जो मूर्ख व्यक्ति परिश्रम नहीं करते ऐसे कर्मशून्य व कृतघ्न व्यक्ति दुःख ही पाते हैं। सज्जन इस लोक में परिश्रम का ही सहारा लेते हैं, क्योंकि परिश्रमिकों के लिए असाध्य कार्य क्या है ॥३७॥

इस संसार में महान् व्यक्ति सर्वदा अपने कर्तव्य का आचरण करने में संलग्न रहते हैं जैसे कि सूर्य अपने प्रकाश को फैलाता हुआ अपने आश्रितों के लिए सुख व सम्पत्तियां प्रदान करता है ॥३८॥

उस समय लोगों के द्वारा व्लादिमीर लेनिन अपने राष्ट्र के किन-किन कार्यों को नहीं करते हुए देखा गया। ठीक ही है पृथ्वी पर सज्जनों की व लताओं की व्यथा सुगन्ध को ही फैलाती है ॥३९॥

जो लोग इस मृत्युलोक में दूसरों के लिए ही जीते हैं तथा दूसरों के लिए ही सर्दी गर्मी (सुख दुःख) सहन करते हैं और विष पीकर अमृत उगलते हैं ऐसे सज्जनों तथा पादपों का तो कहना ही क्या है ॥४०॥

तब लेनिन ने कहा—जो मेरे दल के लोग हैं वे यहां सशस्त्र विद्रोह आरम्भ कर दें। बिना विद्रोह से साम्राज्यवाद की ही विजय होगी तथा हम शक्तिहीन हो जायेंगे ॥४१॥

ऐसा प्रयत्न किया जाय जिससे किरेन्स्की को शीघ्र ही राज्य सिंहासन से हटाया जा सके और खेती करने वाले किसान ही भूमि के स्वामी हों। यह किरेन्स्की वास्तव में प्रजातन्त्र का हत्यारा है ॥४२॥

लेनिन के सभी सदस्य उसके इस मत से सहमत हो गये और उन्होंने सैनिकों की एक सभा स्थापित की। उस सभा ने स्वयं एक प्रसिद्ध व नवीन आदेश पत्र सैनिकों के लिए प्रसारित किया ॥४३॥

स्वयं लेनिन ने उस समय केन्द्रीय सभा को शीघ्र ही एक निर्देशपत्र लिखा कि अरे यहां आओ! विद्रोह का समय आ गया है। प्रबुद्ध व संगठित लोगों को अब विलम्ब नहीं करना चाहिये ॥४४॥

यहां केवल मतों से निर्वाचित होने पर हमारी शक्ति की परीक्षा नहीं होगी। हमारी परीक्षा तो वास्तव में विद्रोह की दलीय संरचना से हो सकती है तभी राजनीति का स्पष्ट स्वरूप यहां प्रभावी हो सकता है ॥४५॥

शीघ्र ही इन बोल्शेविकों ने विद्रोह की वह रूपरेखा स्वयं तैय्यार कर ली जिससे सैनिकों का भी उसमें प्रभाव रहे, ताकि राष्ट्र में क्रान्ति चिरस्थायी रह सके ॥४६॥

उनका दल सरकार के पास गया और कहने लगा कि शीघ्र ही राजमहल को छोड़ दो और अपने शस्त्रों को हमें सौंप दो। इस प्रकार स्वयं ही शासन का त्याग कर दो ॥४७॥

यह भूमि व्यर्थ ही शोषितों के गर्म-गर्म रक्त से रंजित न हो। व्यर्थ ही मानवों का विनाश न किया जाय। इस ससार में पिशाच (राक्षस) अपने कार्यों से स्वयं ही विनष्ट हो जाते हैं ॥४८॥

तब किरेन्स्की ने कहा कि लेनिन ने युद्ध का समस्त प्रबन्ध कर लिया है हम उसकी योजना को नष्ट करने की चेष्टा करते हुए निश्चित ही अपने कर्तव्य पालन पर आचरण करेंगे ॥४९॥

"डान" ने स्वयं घोषणा की कि राष्ट्र में इस प्रकार का विद्रोह विनाश के लिए ही होगा। न इसमें बोल्शेविकों को विजय होगी और न उन्हें कोई लाभ होगा। किसी तीसरी शक्ति को ही इससे लाभ पहुंचेगा ॥५०॥

हे प्रजाओ ! सुनो सुनो—प्रजातन्त्र की रक्षा के लिए पुनः किसी नवीन सुरक्षा सभा की स्थापना की जाय। राज्यतन्त्र के सञ्चालन के लिए बोल्शेविक समर्थ नहीं हैं। ॥५१॥

लोग जागृत हो जावें क्योंकि कोई नवीन विपत्ति कल ही हमारे राष्ट्र पर आने वाली है। भूमि को शीघ्र ही निर्धनों में बांट दो। अपनी इस नीति की घोषणा यहां की जानी चाहिये ॥५२॥

स्वयं द्वारा निर्धारित समय के आने पर लेनिन ने कहा कि मैं स्मोल्नी को जा रहा हूं। लेनिन ने गुप्त कक्ष में ट्राटस्की व स्टालिन से भी बात की ॥५३॥

वह विद्रोह अति शीघ्र ही इस प्रकार फैला जिस प्रकार ग्रीष्मकाल में दावाग्नि फैलती है। सुरक्षा दल ने मुख्य डाक घर पर तथा अन्य केन्द्रों पर अपना अधिकार कर लिया ॥५४॥

और इन्होंने शीतकालीन महल को क्रुद्ध होकर चारों ओर से घेर लिया। इस भयंकर स्थिति को देखकर मंत्रीगण कोई भी निर्णय नहीं कर सके ॥५५॥

उस समय सशस्त्र सैनिकों ने भी मौन धारण कर रक्खा था और किसी भी पक्ष का वे समर्थन नहीं कर रहे थे। वे तटस्थ तथा क्रान्ति-रहित थे और उनमें आशा का संचार भी न था। प्रायः सर्वदा सनिक जीतने वाले के साथ ही रहते हैं ॥५६॥

तभी प्रासाद से बाहर आकर किश्किन ने कहा—हे क्रान्तिकारी लोगो ! तुम क्रोध को छोड़कर शीघ्र ही सरकार के पक्ष में स्थित हो जाओ, नहीं तो तुम्हें गोलियों से भून दिया जायेगा ॥५७॥

परन्तु बोलशेविकों ने उसका कहना न माना तथा शान्ति का विध्वंस करने के लिए उन्होंने बम वर्षा की। भयभीत मनुष्य राजमहल में घुस गये तदनन्तर क्रान्तदर्शी एन्तनोव ने कहा—॥५८॥

उस दुष्ट सरकार के सदस्य कहां हैं ? हम इस समय उन्हें पकड़ने में समर्थ हैं। बुद्धिमान कोनवैलोव स्वयं कहने लगा—वास्तव में आप लोगों ने हमें जीत लिया है ॥५९॥

सभी सदस्यों को शीघ्र ही जेलों में डालकर श्रमिकों व निर्धनों के सुख के लिए किसी नई सरकार की स्थापना करनी चाहिये ॥६०॥

जब लेनिन ने बोलशेविकों व सैनिकों द्वारा किये गये उस क्रान्ति-कारी समाचार को सुना तो वह अपने मित्रों के साथ गर्वित, आश्चर्य-चकित तथा शिर को हिलाते हुए अत्यधिक प्रसन्न हुआ ॥६१॥

हे श्रमिको ! आप लोगों के परिश्रम से यह आवश्यकीय क्रान्ति सफल हो गई और हम शोषित निर्धनों को शीघ्र ही दुःख पाश से मुक्त करा देंगे, ऐसा लेनिन ने कहा ॥६२॥

पहले से ही चली आ रही कुव्यवस्था को हटाकर हम रूस में इस शासन को नूतन रक्त देकर नया रूप देंगे तथा शोषितों के लिए नया जीवन स्थापित करेंगे ॥६३॥

आज हम क्रान्ति के मार्ग में आने वाले विघ्नों को दूर कर एक स्वतन्त्र राष्ट्र में संगठित होकर रह रहे हैं। हे मनुष्यो ! अब जागृत होकर इसके निर्माणकार्य में पुनः अपना योगदान देने के लिए तैय्यार हो जाओ ॥६४॥

भिन्न-भिन्न वर्णों वाले हम भिन्न-भिन्न कार्यों से सर्वहारा समाज के स्वरूप को स्वयं संस्कृत कर संसार के साथ मिलकर एक स्वतन्त्र (नवीन) मार्ग पर विचरण करेंगे ॥६५॥

इन दिनों लेनिन स्वयं इन विचारों में डूबा हुआ था कि नई सरकार कैसी हो ? क्योंकि इसको चलाने के लिए दृढ़ पुरुषार्थ व बुद्धि की प्रखरता की आवश्यकता है ॥६६॥

"लेनिन ने शासन पर अपना एकाधिकार कर लिया है" यह देखकर रूस में बहुत विरोध फैल गया। परन्तु अपनी तीक्ष्णबुद्धि व प्रयत्न से लेनिन ने शंकाकुलों व दुष्टों पर विजय प्राप्त कर ली ॥६७॥

श्रीलेनिन ने कहा कि निश्चित रूप से हमारा यह सर्वहारादल इस समय स्वराज्य के लिए उतना सचेष्ट नहीं है। इस समय दल का एकमात्र लक्ष्य है कि दल से निकले लोगों का शीघ्र मर्दन किया जाय ॥६८॥

श्रीलेनिन ने उस समय रूस में बैंकों, सैनिकों, संचार व गुप्तचरों को राष्ट्रीय सम्पत्ति घोषित कर शीघ्र ही एक नवीन व्यवस्था कर दी ॥६९॥

दल में विरोध होने पर भी उसने टौरिड महल में किसी तरह सभा को बुलाया जहां बोलशेविकों की रक्षा के लिए सशस्त्र सैनिक तथा विभिन्न वर्गों के लोग उसमें आये ॥७०॥

एकतन्त्र-शक्ति के विकास के लिए इस समय शान्ति की संकल्पना आवश्यक है। यह सोचकर श्रीलेनिन ने जर्मनी के साथ सन्धि सम्बन्धी प्रस्ताव की घोषणा की ॥७१॥

७ मास के बाद दुःखी होकर जर्मनी ने स्वयं हथियाई गई रूस की भूमि को छोड़ दिया, क्योंकि इंग्लैंड, अमेरिका व फ्रांस की सेनाओं ने इस का मर्दन किया और इसके प्रभाव को क्षण भर में पंगु बना दिया ॥७२॥

उस समय भेरजिन्स्की स्मोल्नी-सभास्थल पर चेका गुप्तचर दल की सहायता से बड़ा शक्तिमान हो गया था और वह प्रतिदिन लेनिन के शत्रुओं को भून कर व उन्हें मार कर अपने को सुखी अनुभव कर रहा था ॥७३॥

श्रीलेनिन आज क्रेमलिन द्वार पर खड़ा था और लाल मैदान पर एकत्रित जन समुदाय को देख रहा था। यह स्थान वही है जहां से कभी नेपोलियन ने खड़े हो कर जलते हुए मास्को को देखा था ॥७४॥

इस प्रकार अपने राष्ट्र का पोषक लेनिन दल के युद्ध पोषकों को जीतकर शीघ्र ही शत्रुविहीन हो गया और बहुत ही आनन्द का अनुभव करने लगा ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'लेनिन का राज्यतन्त्र में एकाधिपत्य' नामक त्रयोदश सर्ग समाप्त हुआ ॥

# चतुर्दश सर्ग

## [ लेनिन का महाप्रयाण ]

क्रेमलिन पर हाथ जोड़कर खड़े हुए श्रीलेनिन, आज बहुत प्रसन्न थे। उन्होंने सर्वप्रथम रूस राष्ट्र की जय बोली। यह क्रेमलिन वही स्थान है जहां हजारों जारवंशी राजा राज्याभिषेक के समय आया करते थे ॥१॥

समय के प्रभाव से उत्पन्न अन्धकार, आज स्वयमेव नष्ट हो गया था। इस नवोदित सूर्य श्रीलेनिन को विशाल जनसमुदाय ने स्वयमेव नम्रता से प्रणाम किया ॥२॥

पवित्र मितव्ययी तथा परिपूर्ण कलाओं से युक्त चन्द्रमा के समान इच्छित फल प्रदान करने वाला, कृषकों का स्वामी, यह लेनिन इस क्रेमलिन पर सुशोभित हुआ ॥३॥

शत्रुओं के सन्ताप को बढ़ाने वाला होता हुआ भी यह लेनिन जनता के सन्ताप को मर्दन करने में पटु था। जनता द्वारा सम्मानित इस लेनिन ने इस संसार में समुज्ज्वल यश को प्राप्त किया ॥४॥

परिश्रमरूपी साधना से युक्त श्रमिक अवश्यमेव शनैः शनैः शोभा को प्राप्त करता है। 'आज का किया हुआ शुभ कर्म शीघ्र ही समृद्धि प्रदान करता है' सज्जनों का यह मत है ॥५॥

नव जागरण के लिए समुत्सुक जनसमुदाय आज क्रेमलिन पर अपने राष्ट्रप्रमुख श्रीलेनिन को देख कर बहुत प्रसन्न था, परन्तु विरोधी अभी भी उसके शत्रु बने हुए थे ॥६॥

क्रेमलिन पर अपने परिवार के साथ विराजमान श्रीलेनिन केवल बाहर से ही प्रसन्न थे। इस समय इनका हृदय हिमपात से आहत कमल की तरह हो रहा था ॥७॥

वे इस समय इसी विचार में निमग्न थे कि इस संसार में मेरे राष्ट्र की उन्नति कैसे होगी? जबकि रूस की जनता विभिन्न मतावलम्बिनी है, ऐसी परिस्थितियों में विशाल गणराज्य की स्थापना कैसे हो सकेगी ॥८॥

जनता के सन्ताप को निवारण करने के लिए उत्सुक इस लेनिन को गुप्तचरों ने चारों ओर लूटमार की सूचना दी। यह देख कर श्रीलेनिन ने भी आदेश दिया—॥९॥

विरोधियों को सैनिकों ने मार डाला है और जो भी प्रगति के विरोधी भिन्न दलानुयायी हैं उन्हें भी यमलोक का अतिथि बना दिया जाय ॥१०॥

अन्य दलों के अनुयायी, कृषक व सैनिक भी श्री लेनिन के विरोधी हो गये तथा इस समय श्रीलेनिन चारों ओर गृहयुद्ध की आशंका से कुपित हुए ॥११॥

श्रीलेनिन ने सैन्य प्रशिक्षण प्राप्त, बहादुर सिपाहियों से निवेदन किया कि शत्रुओं का इस प्रकार दलन किया जाय जिससे ये पृथ्वी पर शेष न बच सकें ॥१२॥

दृढ़ता से शासनसूत्र धारण करने वाले श्रीलेनिन, गृहयुद्ध की स्थिति को रोकने के लिए उत्सुक थे। हृदय में आत्मबल को धारण की हुई उनकी बुद्धि विजय के लिए ही आश्वस्त थी ॥१३॥

इस विषम परिस्थिति में, प्रतिपक्ष के निर्णय से, श्रीलेनिन ने अपने निर्णय का परित्याग किया। बुरे कर्म करने वाला अपने कर्म से स्वयमेव व्यथित होता है और अच्छे कर्म करने वाला आपत्ति में भी सदा निश्चल रहता है ॥१४॥

स्वयं पर विपत्ति आने पर भी जो सुकृती अच्छे कर्म करता है उसे भय कैसे हो सकता है ? कल्याणमार्ग का चिन्तक, सर्वदा स्वयं में शान्ति-रूपी सम्पत्तियां प्राप्त करता है ॥१५॥

इस शासक ने सर्वदा जारकुल के विनाश के लिए प्रयत्न किया तथा अपने विरोधियों को भी सर्वदा समूल नष्ट करने की चेष्टा की ॥१६॥

श्रीलेनिन ने स्वयं विरोधियों के दमन की योजना बनाई। जब विरोधियों को इस योजना का पता लगा तो उन्होंने भी इस दलनायक श्रीलेनिन को ही मार देने का षड्यन्त्र रचा ॥१७।

कैप्पल नाम की एक महिला अवसर पाकर श्रीलेनिन के पास गई और उसे मारने के लिए गोलियां चला कर शीघ्र ही भागने लगी ॥१८॥

परन्तु भाग्यवश लेनिन बच गये। उस पापिनी महिला को लोगों ने पकड़ लिया। दल के अनुयायियों ने अब श्रीलेनिन की रक्षा के दृढ़ प्रबन्ध कर लिए ॥१९॥

श्रीलेनिन ने पूर्वनिर्मित अपनी दमन योजना को निरस्त नहीं किया और न उसे विफल ही माना। विद्वान् स्वनिर्मित योजना को क्रियान्वित करके ही विराम लेते हैं ॥२०॥

इस भयंकर विस्फोटक स्थिति को देखकर लेनिन ने स्टालिन को आदेश दिया कि हमारे सैनिक, शत्रुओं के दमन व शमन में शीघ्र ही सक्रिय हो जावें ॥२१॥

भविष्य में क्या होगा ? वर्तमानकालिक घटनाएँ उसकी सूचना दे देतीं हैं। स्थिति व काल का विचार रखने वाले बहुत दूर की घटनाओं के सम्बन्ध में जान जाते हैं ॥२२॥

हम ऋण रूप में अपने ही बान्धवों को आदर सहित मृत्यु के लिए समर्पित कर तथा अपने मित्रों के साथ मिलकर इस क्रांति को सफल बनाएंगे ॥२३॥

इस लोक को हम दमन से जीत लेंगे। यह वसुन्धरा हमें अवश्य फल प्रदान करेगी। कृषि व शस्य समृद्धि की तरह मनुष्य उत्पन्न होंगे और उसी तरह उनका विकास भी होगा ॥२४॥

श्रीलेनिन द्वारा चलाये गये इस कठोर दमनरूपी शासन के प्रारम्भ होते ही विरोधियों का स्वयमेव शमन हो गया, क्योंकि वे तीखी तलवारों से काटे जाने लगे तथा गृहयुद्ध के लाभों के प्रति सभी लोलुप हो गये ॥२५॥

हे कृषको ! हे मेरे देशवासियो ! हे युवको ! हे निर्धनों के सेवको ! इस समय इन पापकर्म करने वाले धनिकों को मौत के घाट उतार दो ॥२६॥

अथवा जो इस समय इस नवीन तन्त्र को विनष्ट करने की इच्छा वाले हमारे विरोधी हैं निश्चित रूप से उन सभी को मार दो, भले ही वे मेरे अथवा किन्हीं दूसरों के मित्र क्यों न हों ॥२७॥

सम्पूर्ण अनर्थों का नाश करने वाली, श्रीलेनिन की इस प्रकार की वाणी प्रसारित हुई। जनता ने भी इस प्रथम क्रांति का आह्वान करके अपना निर्णय दे दिया ॥२८।

इधर गुप्तचर चेकादल ने विरोधियों को मौत के घाट उतार दिया तथा अपने दल को मजबूत वना लिया। इस समय इस चेका की महिमा बहुत बढ़ गई थी ॥२९॥

शासनतन्त्र को दृढ़ता से धारण करने वाले बोलशेविक पुन: संगठित हुए। संसार पर विजय प्राप्त करने की अभिलाषा में उन्होंने एक नवीन अभियान चलाया ॥६०॥

संसार में, जितने भी धनहीन व विकास चाहने वाले हैं तया प्रगति के उपासक हैं वे शीघ्र ही प्रगति के उपयुक्त साधनों से अब कृतकृत्य हो गये ॥३१॥

गृहयुद्ध में फंसे हुए श्रीलेनिन ने संसार के साथ युद्ध करने में भी विजय की अभिलाषा बनाये रक्खी। पृथ्वी पर उन्होंने मार्क्सवाद की भावना का ही अधिकतर प्रचार किया ॥३२॥

श्रीलेनिन के इस आह्वान से संसार में जितने भी श्रमिम थे वे सुसंगठित हो गये तथा अधिकारों के संरक्षण के प्रति उत्सुक दिखाई दिये। दृढ़ आस्था वाले उन्होंने अपने मत की पुष्टि के लिए स्वयमेव प्रदर्शन आदि किये ॥३३॥

निश्चित ही अपने कार्य के प्रसार को रोकने वाले श्रमिक इस संसार में कुशल श्रमिक नहीं कहे जा सकते हैं। वे श्रमिक भी इस जीवन में सुख प्राप्त नहीं कर सकते जो स्वयं के अधिकारों के प्रति प्रमादी हों ॥३४॥

श्रमिक स्वयं श्रमसम्पत्तियों का स्वामी है तथा स्वभाव से ही वह संसार का पालन पोषण करने वाला है, जब कि यह वसुन्धरा अनेक रत्नों से भरपूर है ऐसी परिस्थिति में वह श्रमिक अभावयुक्त जीवन क्यों व्यतीत करे ॥३५॥

इधर क्रान्ति के वल से संसार पर विजय प्राप्त करने वाले श्रीलेनिन ने स्वयं संसद में श्रमिकों को सुख प्रदान करने वाली व श्रमिकों का विकास करने वाली अपनी योजना को रक्खा ॥३६॥

इस प्रकार सर्वदा क्रान्तिपथ के अनुयायी श्रमिकों ने सुसंगठित होकर, संसार में श्रमरूपी क्रान्ति के प्रसारणकार्य में अपने प्रयत्न जारी रक्खे ॥३७॥

स्वयं श्रमिकों के प्रयत्न से ही, विकास योजनाओं का विकास हुआ तथा उस समय अनेक दलों में उथल-पुथल मच गई ॥३८॥

श्रमिक, नौसैनिक तथा कृषक स्वयं गृहयुद्ध में व्यस्त हो गये। चारों ओर अत्यन्त लूटमार से भीषण स्थिति उत्पन्न हो गई ॥३९॥

परन्तु दृढ़व्रती श्रीलेनिन ने अपने कठोर शासन के बल पर निर्दयता पूर्वक विरोधियों का दमन करते हुए इस प्रकार नवीन शासन की स्थिति को मजबूत कर लिया ॥४०॥

राष्ट्र के कल्याण कार्यों में तत्पर श्रीलेनिन ने अपने दल के अनुयायियों का भी दमन किया। जो श्रमिक अपने दलनायक को ही गिराने की भावना रखते हों उनका कल्याण कैसे हो सकता है ॥४१॥

दलनायक श्री लेनिन इस समय गुप्तचर चेकादल की प्रतिक्रिया को अपनी ओर ही देखकर पूर्णरूप से उसी प्रकार अधिनायक (डिक्टेटर) के रूप में सुशोभित हुआ जिस प्रकार आकाश में निर्मल चन्द्रमा सुशोभित होता है ॥४२॥

यद्यपि उस समय श्रीलेनिन इस संसार में, महान बन चुका था परन्तु वह एक श्रमिक से महत्तर (अधिक बड़ा) नहीं था। उसने अपने एक प्रशंसक, प्रतिमा बनाने वाले श्री नाथन को, जो लेनिन की प्रतिमा का निर्माण कर रहा था, प्रतिमा बनाने से रोक दिया ॥४३॥

श्रीलेनिन अपने कार्य में अत्यधिक निपुण था। थोड़े ही समय में उसकी ख्याति सर्वत्र फैल गई। वह अपने शासनकर्म में व्यस्त रहता हुआ, अपने विरोधियों पर विजय प्राप्त करना एक सुन्दर खेल मात्र समझता था ॥४४॥

अपने दल का विकास करने में यह लेनिन सर्वथा जागरूक रहता था तथा इसमें विलम्ब नहीं करता था। शत्रुपक्ष को भेदन करने में इस लेनिन की बुद्धि वज्र की तरह सर्वदा अग्रसर ही रहती थी ॥४५॥

जनता के द्वारा निर्वाचित होकर इन्हें संसद में भेजा गया था। ये सब ओर से पतितों के संरक्षक थे। अपनी उस संसद में ये अब राष्ट्र-प्रमुख प्रजापति बन गए थे ॥४६॥

श्रीलेनिन जनता की मनःस्थिति को शीघ्र ही समझ लेते थे तथा अपने भाषण से जनता को भी मोहित कर देते थे। इस प्रकार जनशक्ति को धारण करने वाले श्रीलेनिन ने इस संसार में उज्ज्वल यश को प्राप्त कर लिया ॥४७॥

श्रीलेनिन अपने जीवन के अन्तिम दिनों में अधिकतर उन्मत्त की तरह विचार किया करते थे कि क्या यह छोटा सा वृक्ष कभी महान, फलवान व पल्लवित होगा ॥४८॥

श्रीलेनिन ने शीघ्र ही अपनी विचारधारा को जनता के पास पहुंचाया। वह विचारधारा संसार में "लेनिन की अन्तिम इच्छा" के रूप में प्रसिद्ध हुई ॥४९॥

मैं अब स्वयं रुग्ण हो चुका हूं। आप लोगों के हाथों में ही इस राष्ट्रीय भावी कर्तव्यभार को सौंपकर तथा इस कार्य को छोड़कर चला जा रहा हूं ॥५०॥

जनता को इस प्रकार निवेदन कर, श्रीलेनिन शीघ्र ही गोर्की के गांव की ओर चल पड़े। वहां अनेक प्रमुख चिकित्सकों ने रुग्ण श्रीलेनिन के स्वास्थ्य का परीक्षण किया ॥५१॥

उनका दृढ़ शरीर बिल्कुल शिथिल हो चुका था। वे किसी से बात-चीत नहीं कर सकते थे। उनमें चलने फिरने की शक्ति का भी अभाव हो गया था। किन्तु क्रमशः पुनः उनमें चेतना का संचार होने लगा और वे स्वयमेव उठने बैठने लगे ॥५२॥

दल के अनुयायी इस प्रकार दलनायक को स्वास्थ्य लाभ करते हुए देखकर प्रसन्न हो उठे। स्वयं श्रीलेनिन भी इन दिनों पुनः अपने कार्य में अधिक परिश्रम करते हुए देखे गये ॥५३॥

पुनः एक दिन संसद में जब श्रीलेनिन प्रतिनिधियों को प्रतिबोधन दे रहे थे तो भाषण के बीच में ही उनका गला रुक गया और जनता द्वारा वे पृथ्वी पर गिरते हुए देखे गए ॥५४॥

पुन: रोग ने इन पर आक्रमण किया और इनका दृढ़ शरीर शिथिल हो गया। कर्मनिष्ठ लोग मृत्यु के समीप आ जाने पर भी अपनी कार्य-निपुणता दिखलाते ही हैं ॥५५॥

जब रोग ने पूर्णरूपेण श्रीलेनिन का शोषण कर लिया तो स्टालिन को दल का नेता चुन लिया गया। गतिशून्य होने पर भी उन्होंने अपने राष्ट्र का भविष्यफल (वसीयतनामा) लिख दिया ॥५६॥

अपने ही दल की दुर्दशा को देखकर श्रीलेनिन मन में अत्यधिक व्यथित हुए। परन्तु आज लेनिन स्वयमेव निर्बल थे तथा दु:खित होकर वे अपना समय व्यतीत कर रहे थे ॥५७॥

श्रीलेनिन की पत्नी ने बड़े दिन का त्योहार घर में ही मनाया। इस उत्सव में उन्होंने अनेक श्रमिकों को निमंत्रण दिया। यह रात्रि श्रीलेनिन ने सुखपूर्वक बिताई ॥५८॥

दूसरे दिन सबेरे ही श्रीलेनिन बहुत अधिक कान्तिहीन तथा चेतनाशून्य हो गये। अब उनकी मृत्यु का समय निश्चित ही निकट आ गया था, क्योंकि उनकी श्वसन क्रिया भी रुक गई थी ॥५९॥

अणुवीक्षण यंत्रों से देखने पर पता लगा कि उनके मस्तिष्क की शिराएँ फट चुकी हैं। चिकित्सक यह देखकर चकित रह गये कि इस अवस्था में भी जितेन्द्रिय लेनिन की मृत्यु नहीं हुई और अभी तक इसमें सोचने समझने की शक्ति बनी रही ॥६०॥

प्रात:काल ही श्रीलेनिन की मृत्यु का समाचार हवा की तरह फैल गया। सारा राष्ट्र रोने लगा। बर्फ गिरने के बहाने उनका धवल यश सम्पूर्ण पृथ्वी पर फैल गया ॥६१॥

अपने प्रियनेता के अन्तिम दर्शन के लिए आतुर श्रमिक गोर्की पहुंचे। वे श्रमिक आज अधिक विनम्र, भयविह्वल तथा रोने से अश्रुपूर्ण नेत्रों वाले और मूर्च्छित से दिखाई दे रहे थे ॥६२॥

"श्रीलेनिन के शव को रेलगाड़ी द्वारा मास्को ले जाया जा रहा है।" इस दु:खद समाचार को सुनकर जनता अन्तिम दर्शन की लालसा से मार्गों में गई। वह इस पृथ्वी पर "लेनिनवाद" जैसे मत को जन्म देने वाले अपने नेता के शव पर विनम्र होकर पुष्पवर्षा करने लगी ॥६३॥

चारों ओर हृदय से विलाप करते हुये तथा मौन धारण किये हुए करोड़ों मनुष्य "इस संसार में मनुष्य की मृत्यु निश्चित है" यह सोचकर पुष्पाञ्जलि समर्पित कर रहे थे ॥६४॥

अपार भीड़ से उत्पन्न भय के कारण अपने गणवेष में सज्जित सैनिक शस्त्रों को उलटा किये हुए तथा हाथ जोड़कर इधर-उधर सभी ओर घूम रहे थे ॥६५॥

मास्को नगर के लालचौक में श्रीलेनिन के शव को सुरक्षित रख दिया गया। जहां युद्ध के समय श्रीलेनिन की रक्षा करने में ५ हज़ार सैनिकों को बलिदान देना पड़ा था ॥६६॥

इसी स्थल पर खड़े हो कर स्टालिन ने अपने दल को सम्बोधित करते हुए कहा—हा ! आज हमारा प्रियबन्धु स्वराष्ट्रभूषण प्रियनेता कहां चला गया ॥६७॥

हा ! जिस श्रमिक लेनिन ने श्रमिकों के ही हित के लिए अपने जीवन की आहुति दे दी, वह इस समय हमें विशाल जनतन्त्र समर्पित करके हमारे सम्मुख ही शयन कर रहा है ॥६८॥

हे प्रियनेता ! हम सब यहां खड़े होकर प्रतिज्ञा करते हैं कि हम तुम्हारे बतलाये गये मार्ग पर दृढ़तापूर्वक चलेंगे। तुम्हारे द्वारा बतलाई गई कार्यपद्धति पर चलते हुए हम निश्चित ही सिद्धि को प्राप्त करेंगे ॥६९॥

दल की एकता बनाये रखने तथा संसार में दल की नीति के प्रसार के लिये हम अपने प्रिय नेता के वचनों का पालन करने में एकमत होकर कार्य करेंगे ॥७०॥

मेरा यह विशाल राष्ट्र एक दृढ़ चट्टान की तरह है और संसार में प्रसिद्ध हो चुका है। इसे तोड़ने की इच्छा वाला पूंजीवाद अब भी विजय प्राप्त करने की चेष्टा रखता है ॥७१॥

आज जब कृषक व श्रमिक अपने-अपने कार्यों से इस विशाल राष्ट्र की रक्षा करने को तैय्यार हैं तो इस पृथ्वी पर कौन ऐसा शक्तिमान है जो हमारी प्रगति में बाधक हो सकता है ॥७२॥

आज हम इस स्मारक स्थल पर महान दुःखमय समय पर एकत्रित हुए हैं। हमारे इस नेता के आशीर्वाद से अद्भुत यह राष्ट्र अवश्यमेव संसार में महान गौरव प्राप्त करेगा ॥७३॥

हे प्रियनेता ! अपने अनथक परिश्रम से तुम्हारे अवशिष्ट कार्यों की पूर्ति के लिए कृषक व श्रमिक, शीघ्र ही कटिबद्ध हो जायेंगे। आज ये करबद्ध होकर तुम्हें नमन कर रहे हैं ॥७४॥

इस प्रकार अपने राष्ट्र की विजय के लिए सब कुछ समर्पित कर, यहां तक कि अपने प्राणों का भी उत्सर्ग कर, कदम-कदम पर कष्ट का अनुभव करके, जो न तो अधिक प्रसन्न हुआ और न अधिक दुःखी हुआ, उस स्वराज्यव्रती लेनिन के लिए पुनः पुनः नमन हो ॥७५॥

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'लेनिन का महाप्रयाण' नामक चतुर्दश सर्ग समाप्त हुआ ॥



# पञ्चदश सर्ग

[ रूस-भारत मैत्री ]

स्वयं कुमार्गगामी परन्तु अपने अप्रतिम ऐश्वर्य से सम्मोहित, उन जार राजाओं का अति शीघ्र ही विनाश करके यह रूस राष्ट्र, दिग्दिगन्तों में स्वतन्त्रतारूपी मकरन्द (पुष्परस) का प्रसार करने वाले उस बसन्त ऋतु के समान, संसार का कल्याण करने वाला हो ॥१॥

अपने प्रखर किरणों के जाल से अन्धकार को ध्वंस करने के लिए उतावले सूर्य की तरह, स्वतन्त्रता प्राप्ति के लिये जनबल व सहयोग से अधिक वेग से उदित हुए, अपने स्वतन्त्र राष्ट्र को देख कर रूस के राष्ट्रीय नेता बहुत प्रसन्न हुए ॥२॥

जो लोग प्रतिदिन जार के वर्बर अत्याचारों से पीड़ित थे अथवा जार के सान्त्वना रूपी मोहपाश में उस मृग (हरिण) की तरह निबद्ध थे जो सुमधुर वीणा के मोहपाश में निबद्ध हो जाता है, वे ही लोग अब जटिल रस्सियों से निबद्ध उस पराधीनता रूपी जाल को तोड़कर बड़ी तेजी से प्रगति के पथ पर प्रयाण करने के लिए अग्रसर होते दिखाई दिये ॥३॥

अपनी प्रथम अवस्था में ही, युद्धजनित विनाश को देखकर तथा हृदयों में जीवन की अभिलाषा को धारण कर, रूस के बालक, तरुण व वृद्ध तीव्रगति से अपने-अपने घरों से निकल पड़े और राष्ट्र के निर्माण-कार्यों में लग गये ॥४॥

सभ्य मनुष्यों द्वारा सम्मानित व जनता द्वारा किये गये सत्कर्मों के प्रयास से एक नवीन समाज की स्थापना करके, श्रीलेनिन ने इसके साथ-साथ अतिशीघ्र ही, अपनी प्रखर बुद्धि से, प्रोद्योगिक विकास के लिए देश में फैक्टरियों की स्थापना भी कीं ॥५॥

रूस के छोटे-छोटे नगरों में फैक्टरियों का धुआं फैल गया तथा सभी ओर युवा कारीगर घूमने लगे। कृषि कार्य में संलग्न कृषकों के लिए

सूक्ष्म यंत्रों व आयुधों का निर्माण होने लगा। इस प्रकार वहां एक नई औद्योगिक क्रान्ति का जन्म हुआ ॥६॥

उस समय वहां अपने कोमल हाथों व भुजाओं से, नवयुवतियां आकाश में वायुयान चलाने के लिए उत्सुक दिखाई दीं, क्योंकि अब वे भी इस स्वतन्त्र राष्ट्र में अधिकार प्राप्त हो चुकीं थीं। वे विभिन्न गृह, नगर, चिकित्सा व स्वास्थ्य संस्थाओं में कार्य करने लगीं ॥७॥

परिश्रमरूपी बल से परिपूर्ण इस रूस ने, यहां कुछ ही वर्षों में वस्तुओं के निर्माण कार्यों में आत्मनिर्भरता प्राप्त कर ली। अपने साथियों के सहयोग से इस देश ने, संसार के उन्नतिशील देशों के समक्ष अपना मूर्धन्य स्थान बना लिया है ॥८॥

श्रमपथ के पथिकों के लिए इस संसार में क्या साध्य नहीं है ? ऐसे लोग अपनी कोमल व झुकी हुई भुजाओं से समुद्र को भी पार कर लेते हैं। कितने आश्चर्य की बात है कि संतुष्ट मन वाले ये नश्वर शरीरधारी देवदूत अपने हाथों से निर्मित यान द्वारा चन्द्रलोक तक हो आये हैं ॥९॥

संसार में परतन्त्रता रूपी जाल में जकड़े हुए निर्धन लोगों की क्या हालत होती है ? इस गूढ़ रहस्य को दिग्दिगन्तों में घूमकर तथा अपनी तीक्ष्ण दृष्टि से अवलोकन कर श्रीलेनिन ने अच्छी प्रकार जान लिया था ॥१०॥

इस संसार में उपनिवेशवादी-शासनतन्त्र के जाल में बुरी तरह जकड़े हुए जो भी राष्ट्र हैं उनकी मुक्ति के लिए श्रीलेनिन अब शुद्ध मन से निरन्तर अथक प्रयत्न करने लगे ॥११॥

नवीन ढंग से विकसित इस रूस राष्ट्र ने एशिया के सभी स्वतन्त्र व नवविकास के इच्छुक राष्ट्रों के विकास में स्वयं प्राप्त विकास-ज्ञान की शीघ्र ही सहायता देकर पुनः संसार में स्वतन्त्र राष्ट्र के निवासियों के मनों को पिघला दिया ॥१२॥

जनबल के सहयोग से शीघ्र ही क्रांति का अनुसरण करते हुए यह रूस राष्ट्र स्वतन्त्र हो गया है। इस संसार में नवोदित रूस की जय हो ! जय हो ! इस प्रकार शुभकामना संदेश भेजते हुए नई दिल्ली में भारतीय क्रान्तिकारियों ने इसकी खुशी मनाई ॥१३॥

रूस में जनक्रांति हो जाने पर श्रीलेनिन अब भारत की दशा पर चिन्तित थे। उनका विचार था कि भारत में भी इस प्रकार की क्रान्ति अब शीघ्र हो। उन्होंने शीघ्र ही क्रांतिकारियों के नाम पत्र लिखा और कहा कि भारतीय नेता इस ओर शीघ्र ही प्रयत्न करें ॥१४॥

तदनन्तर शीघ्र ही भारतीय राष्ट्रभक्त लेनिन को मिलने गये तथा लेनिन भी तुरन्त ही क्रेमलिन में उनके साथ मिले। मन से अत्यधिक प्रसन्न लेनिन ने बहुत समय तक उनके साथ रहते हुए क्रान्ति के संबन्ध में अपने विचार बताये ॥१५॥

भारत से इस सद्भाव यात्रा पर सर्वप्रथम रूस जाने वाले भारतीय दल में एम० एन० राय, भूपेन्द्रनाथ, वी० एन० दत्त, सत्तार, खानखोजी. इब्राहिम, लखानी व राजा महेन्द्र प्रताप आदि प्रमुख थे ॥१६॥

इसी यात्रा के सन्दर्भ में, इस दल ने ब्लादिमीर लेनिन को हाथी दांत से मण्डित, चन्दन की छड़ी भेंट की। इस प्रकार मित्र के हृदय में मित्रता का सञ्चार कर ये भारतीय क्रान्तिकारी स्वदेश लौट आये ॥१७॥

वार्ता की समाप्ति पर राजा महेन्द्रप्रताप ने कहा कि—लेनिन की यह वाणी "दलितवर्ग के कल्याण के लिए" होगी। रूस में क्रांति हो जाने से हम बहुत प्रसन्न हैं। पुनः हमारी इस यात्रा से भारत-रूस मैत्री और भी सुदृढ़ होगी ॥१८॥

अपने जीवन के अन्तिम दिनों में जब श्रीलेनिन रुग्ण थे उस समय श्री भूपेन्द्रनाथदत्त ने अपना प्रसिद्ध निबन्ध (कम्युनिष्ट रिवोलयूशन—फाइनल सौल्यूशन आफ दि इण्डियन प्रोबलम) लेनिन के पास भेजा। भारत को किस प्रकार आंग्ल शासन से मुक्त किया जा सकता है? इस सम्बन्ध में श्रीलेनिन ने दत्त को अपना मत लिखा ॥१९॥

अपनी मातृभूमि की रक्षा के लिए मृत्यु को वरण करने में चतुर श्री भगतसिंह ने जब अपनी भुजा पर लाल रीबन बांधकर फांसी के फन्दे को धारण करते हुए साट्टहास गर्जना की तो उसकी वाणी से "इन्कलाब जिन्दाबाद" (लोंग लिव दि रिवोल्यूशन) की ध्वनि निकली जो कि श्रीलेनिन का प्रसिद्ध नारा था ॥२०॥

श्रमिकों के नेता, क्रांतदर्शी श्रीलेनिन अपने प्रयत्नों के द्वारा भारत को मुक्त करने के इच्छुक थे। उनका मत था कि रूस की तरह भारत भी जनबल के सहयोग से मुक्त हो सकता है। इसके लिए उन्होंने अपने जीवन के अन्तिम क्षणों तक प्रयत्न किया ॥२१॥

श्रीलेनिन के संबंध में महात्मा गांधी का मत था कि लेनिन सम्पूर्ण पृथ्वी में सत्य का सम्पोषक था तथा उसने अपने सम्पूर्ण जीवन को राष्ट्रकल्याण के कार्यों में लगा दिया था। स्वयं के लक्ष्य को प्राप्तकर वह यश के द्वारा अमर पद को प्राप्त कर चुका था ॥२२॥

कवीन्द्र रवीन्द्र का विचार था कि—इस संसार में नवोदित यह रूस की क्रान्ति प्रातःकाल में संपूर्ण नभोमंडल में अत्यन्त देदीप्यमान (शुक्र) तारा के समान समस्त भुवन के लोगों को जागरित करने में प्रकृष्ट सिद्ध (समर्थ) है ॥२३॥

श्रीनेहरू ने उस समय अत्यधिक हर्षित होकर कहा था कि प्रगतिशील पथ पर विचरण करने वाली लेनिन की वाणी सामाजिकों के व परिश्रमशील श्रमिकों के जीवन में प्रकाश भर नवीन सामाजिक क्रान्ति लाने वाली है ॥२४॥

इस संबंध में लेनिन ने भी स्वयं परिभाषा की थी कि "संसार में स्वतन्त्र होते हुए भी हम स्वतन्त्र नहीं हैं", क्योंकि जब तक अन्य छोटे-छोटे परतंत्र देश स्वतंत्र नहीं हो जाते तब तक संसार में पूर्ण स्वराज्य कहां ? ॥२५॥

श्रीलेनिन ने कहा था कि भारत में स्वतंत्रता प्राप्ति के लिए लोगों ने जो बलिदान दिये उन्हें हम नहीं भूल सकते। इस प्रकार जनता के द्वारा की जाने वाली क्रान्ति का उन्होंने अभिनन्दन किया तथा इस सम्बंध में भारत को सदैव जन-धन से सहयोग भी दिया ॥२६॥

पूर्ण गणतंत्र रूस में जब श्री महात्मा गांधी जी की जन्म-शताब्दी मनाई गई तो वहाँ के लोगों ने इस संबंध में अनेक उत्सव किये। स्थान-स्थान पर सभाओं में मनुष्यों की संख्या बहुत अधिक थी और उन्होंने श्री गांधी जी को अपनी श्रद्धाञ्जलि अर्पित करने के लिए हृदयरूपी सुमनों की मालायें भेंट की ॥२७॥

अपना सिर झुकाकर रूस के लोग महात्मा गांधी को वहां इस रूप में स्मरण करते हैं कि वे सरल हृदय व कर्मठ शान्तिदूत थे जिन्होंने अपने जीवन के प्रत्येक क्षण को स्वतन्त्रता की प्राप्ति के लिये लगा दिया तथा दलितवर्ग की मुक्ति व हितों के लिए सत्याग्रह किया था ॥२८॥

समस्त सुखसाधनों से परिपूर्ण रूस ने संसार में स्वयं को विकसित देखकर प्रतिदिन भारत के उत्थान रूपी कार्यों में अपने शिल्पियों को भेज कर अथवा सम्पत्ति प्रदान कर नवीन से नवीन सहयोग प्रदान किया ॥२९॥

भारतीय प्रदेश का अंगभूत जो काश्मीर राज्य है उस पर दुष्ट पाक के द्वारा अधिकार कर लिये जाने के कारण व्यथित हृदय रूस ने सुरक्षा सभा में भारत के पक्ष में ही मत देकर उसका उद्धार किया ॥३०॥

भारतवर्ष के पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त कर लेने पर यहां अनेक प्रकार की तिरस्कृत व विकृत अपनी समस्यायें थीं जिन्हें दूर करने की इच्छा वाले सुहृदय इस रूस ने शीघ्र हो श्रीनेहरू के साथ सन्धि की जो सन्धि सर्व प्रथम नेहरू-रूस सन्धि के नाम से प्रसिद्ध हुई ॥३१॥

संसार में यह रूस भारत के साथ सन्धि में निबद्ध होकर, नवीन कृषियन्त्र भेजने लगा तथा भारत की प्राकृतिक सम्पदाओं को प्रकाश में लाने और भारत की भूमि के विकास के लिए सहायता प्रदान करने लगा ॥३२॥

इसी पारस्परिक सहयोग से रूस ने भारत को अनेक नवीन वस्तुएं प्रदान कीं। वह तकनीकी ज्ञान से भारत को परिपूर्ण करना चाहता था। विकासशील स्वयं के राष्ट्र से उसने शीघ्र ही एतदर्थ यांत्रिकों को भेजकर पुनः भारत में अपनी मैत्री का विस्तार किया ॥३३॥

जनबल से परिपूर्ण होने पर भी, आज संसार में उस राष्ट्र का तीव्रगति से विकास नहीं हो सकता जिसके पास साधन न हों। मन में ऐसा विचार कर भारतीय कर्णधारों ने प्रगति के साधनभूत अनेक छोटी बड़ी तकनीकी संस्थाओं की स्थापना की ॥३४॥

प्रचलित तकनीकी विधि के सूक्ष्म भेदों की जानकारी लेने हेतु अनेक भारतीय यांत्रिक रूस गये। इसके पश्चात् तकनीकी ज्ञान प्राप्त कर वे

नवयुवक यांत्रिक अपने शिर पर देश की उन्नति के भार को रक्खे हुए रूस देश से लौट आये ॥३५॥

भारतवर्ष में प्रसिद्ध लोहा तथा इस्पात का निर्माण करने वाले महान भिलाई कारखाने में श्रमिक लोगों को यन्त्रविषयक प्रशिक्षण देने के लिए रूस देश से स्नेहशील कुशल यांत्रिकों में से श्रेष्ठ यांत्रिक भारत में आये ॥३६॥

नवनिर्मित बरौनी, कोयली, बोकारो तथा जनता के हृदय के आशा-केन्द्र रांची और दुर्गापुर में जगत्प्रसिद्ध यंत्रसंस्थानकों की प्रगतिपरम्परा के निर्माण में रूसी यांत्रियों की सहायता जगत्प्रसिद्ध है ॥३७॥

सम्पूर्ण विश्व में शांति की स्थापना के लिए तथा दलित वर्ग व दलित समाज की उन्नति के साधनों के लिए रूस और भारत दोनों बद्ध परिकर होकर इन कार्यों को एकमत से तथा दलगत सहयोग की भावना से कर रहे हैं ॥३८॥

हम संसार में "अन्तर्राष्ट्रीय आत्मभाव से अधिकाधिक उन्नत होते जायेंगे" यह बात सत्य है। इस बात को मन में विचार कर ही रूस तथा भारत अपनी सीमाओं को बढ़ाने में उदासीन हैं तथा शान्तिपूर्वक रह रहे हैं ॥३९॥

जगत् में सभी राष्ट्रों की जनता में पारस्परिक मित्रता हो। विभिन्न दलों में विभाजित निर्धन लोग शीघ्रता से उन्नति करें। कुटिल, अभिमानी व दुराग्रही राष्ट्रों के दमन में हम बड़ी शीघ्रता से एक होकर कार्य करेंगे। हम इस प्रकार की सन्धि से बंधे हुए हैं ॥४०॥

हम एक दूसरे के हित सम्पादन की सन्धि से बंधे हुए, श्रमिकों द्वारा किये गये विकास की उन्नति को देखना चाहते है। मन में इस भाव से संतुष्ट रूस के वरिष्ठ नायक, पृथ्वी तल पर पवित्र भारत की यात्रा के लिए आये ॥४१॥

भारत से भी शीघ्र ही, अपने मित्र पर प्रसन्न होकर श्रीनेहरू व लालबहादुर शास्त्री आदि रूस की यात्रा पर गये। संसार में ख्याति प्राप्त व सरलचित्त प्रधानमंत्री श्रीमती इन्दिरागांधी ने भी, दूसरों का भरण-पोषण करने वाले इस रूस की भूरि-भूरि प्रशंसा की ॥४२॥

सकल-जन-हितैषी रूस ने कृषिजनित विकास के अभाव से केवल उदरभरण मात्र अन्न प्राप्त करने वाले निर्धन भारतीय कृषकों को नवीन यंत्र प्रदान कर उनकी शक्ति बढ़ाई ॥४३॥

सामुदायिक कृषिकार्य निश्चय ही ऐश्वर्य का कारण है ऐसा अपने हृदय में धारण कर सामुदायिक कृषिकार्य में तत्पर हुए भारतीय ग्राम्यजन कृषि से उत्पन्न खुशहाली को प्राप्तकर अतुलित धनधान्य से परिपूर्ण एवं उन्नतिशील हो गये ॥४४॥

भारतीय कृषकों का एक दल रूस भी गया। वह दल रूस में बीज बोने की विधियों का अध्ययन करना चाहता था। वहाँ के संपन्न सामुदायिक कृषि क्षेत्रों को देखकर ये लोग चकित रह गये तथा आश्चर्य में पड़ गये ॥४५॥

इस संसार में मनुष्यों की भूख को मिटाने के लिए अन्न ही एक सुलभ तथा पृथ्वी पर प्राप्त होने वाला साधन है। भले ही मनुष्य के पास धन-धान्य व मणि माणिक हों परन्तु क्या अकाल पड़ने पर वह अन्न के अभाव में उन मणियों को खा सकता है ॥४६॥

यह जीव प्राकृतिक नियमानुसार प्रतिक्षण परिणाम के द्वारा बढ़ता है और नाश होता है। उसी प्रकार इस संसार में मानवों की, जो प्रगति पथ पर अग्रसर हैं, सभ्यता भी बढ़ती और नष्ट होती है ॥४७॥

जन हृदयों में निविष्ट हम दोनों देशों की वह प्राचीन सभ्यता यद्यपि प्राकृतिक नियमानुसार विभिन्न रूपों वाली है पुनरपि दोनों देशों द्वारा किये गये प्रयत्नों से अब हम परस्पर सांस्कृतिक सम्बन्धों में भी बंध गये हैं ॥४८॥

भारत में प्रचलित अनेक प्रकार के लोक-गीत, रंगमञ्चोत्सव, चल-चित्र, वाद्य आदि कलाओं का आज भारत ने रूस में प्रचार किया है। जिन्हें प्राप्त कर प्रसन्नता के कारण रूसी नागरिक हमारे अभिन्न मित्र हो चुके हैं ॥४९॥

जो समुद्रों को पार करने में समर्थ जल-पोत भारत में हैं तथा जो भारी से भारी सामान के भार को वहन करते हैं और जनहित के लिए आज जो वायु की गति से भी तीव्रगामी मिग यान आकाश में उड़ रहे हैं, रूस की सहायता ही इसमें कारण है ॥५०॥

बलरहित व रोगियों को शक्ति प्रदान करने में, औषधियों के प्रयोग व चिकित्सा के क्षेत्र में कुशलता लाने के लिए रूस ने भारत के हरिद्वार नामक स्थान पर एक विशाल संयन्त्र स्थापित किया है ॥५१॥

संसार में उपनिवेशवादी शोषकों द्वारा बड़ी तीव्रगति से जिन देशों का शोषण किया गया है उनकी उन्नति में तथा ब्रिटिश शासन रूपी आंधी से उजड़े हुए धनरहित अपने मित्र के नीड निर्माण कार्य की रचना में संलग्न प्रेमी रूस आज भी इस ओर जागरूक है ॥५२॥

जो सभ्य मनुष्य अपने मित्रों पर विपत्ति आने पर थोड़ी भी उस की सहायता का प्रयत्न नहीं करते वे वास्तव में इस संसार में पापी हैं। सुख के समय तो सभी प्रेम प्रदर्शित करते हैं, किन्तु विपत्ति व सुख में जो समान रहता है वही वास्तव में मित्र है ॥५३॥

संसार में जो केवल अपनी स्वार्थपूर्ति के लिए कलुषित हृदय वाले लोग मित्रता करते हैं वे पामर लोग ऊपर-ऊपर से अनन्य मित्रता का व्यवहार करते हैं परन्तु जब कार्यकाल प्राप्त होता है तो अपने उन मित्रों के साथ शत्रुता का ही व्यवहार करते हैं ॥५४॥

यहां विगत दश वर्षों में बहुत से हमारे मित्र कहलाने वाले राष्ट्र, हमसे नाममात्र की मित्रता करके अपने मित्र पर ही चुपचाप तोपों से गोलियां चलाकर बहुत प्रसन्न होते हैं। ऐसे मित्र वास्तव में द्रोही व पामर हैं ॥५५॥

भारत की सीमाओं पर जो सर्वदा से रह रहे हैं हम उनके कल्याण की कामना करते हैं। परन्तु वे हमारे पड़ोसी मित्र दूसरों की तरह शत्रुता का आचरण करके हमारे प्रति अपनी चारित्रिक दुष्टता को प्रकट करते देखे गये हैं ॥५६॥

रूस भारतीय जनता का मित्र है। उसने भारतीय कवियों द्वारा लिखित काव्यों, दर्शनों, इतिहासों व अनेक प्रकार के निबन्धों का प्रगाढ़ ज्ञान प्राप्त किया है। इस प्रकार दृढ़ आस्था वाला वह रूस राष्ट्र, हमारे और अधिक समीप आ गया है ॥५७॥

इन दोनों राष्ट्रों की निधिरूपी संस्कृतियों का प्रवाह संसार के लोगों के मनों के मल को धोने में समर्थ होगा। कलह से कलुषित द्रोहबुद्धि

चारों ओर से पारस्परिक स्नेह संबन्धों को प्राप्तकर दूर हो सकती है ॥५८॥

जगत् के प्राणियों को कवियों द्वारा रचित निबन्धों से शीघ्र ही स्वर्गीय भाव की अनुभूति होती है, इस हेतु रूसियों ने भारतवर्ष में उन पुस्तकों को अपनी ग्राम्यजनता के चित्त को आनन्दित करने के लिये चुना। क्योंकि इस पृथ्वीतल में रूसवासी जनता सुकवियों के वाणो के भाव को जानने में पारखी है ॥५९॥

संसार में प्रसिद्ध भारतीय काव्य, शास्त्र आदियों का तथा कवियों की रचनाओं का एवं उत्तमोत्तम निबन्धादिकों का सभी कलाओं के जानने वाले विद्वद्वर रूसियों ने अपनी भाषा में अत्यन्त मनोहर अनुवाद किया ॥६०॥

इसी प्रकार प्रसिद्ध भारतीय साहित्यकार प्रेमचन्द की पुस्तकों का व अन्य प्रसिद्ध लेखकों की सात सौ दो पुस्तकों का रूसी भाषा में अनुवाद किया गया, जिन्हें पढ़ कर हृदय व वाणो से अत्यधिक सरल रूसवासी बहुत प्रसन्न हुए ॥६१॥

"भारतीय कवि व लेखक भी सुसमृद्ध हों" इस हेतु रूस ने एक नवीन "नेहरू पुरस्कार योजना" प्रारम्भ की। संसार में अपने दृश्य श्रव्य-साधनों के प्रसार से समान मार्ग में स्थित ये दो स्वतन्त्र राष्ट्र अब बहुत निकट आ गये हैं ॥६२॥

विगत वर्षों में उच्चस्तरीय "फिलम मेला" सम्बंधी एक समझौता भारत और रूस में हुआ है तथा शोधकार्य निरत तीव्र बुद्धि वाले मेधावी छात्रों के विनिमय के सम्बंध में भी हम दोनों देशों में संधि हुई है ॥६३॥

कोई राष्ट्र प्रतिदिन उदारवाद की दुहाई देता हुआ गेहूं की सहायता देकर हमारा विदलन कर रहा है और बलवान राष्ट्र से भयभीत होकर इस पृथ्वी तल पर छल द्वारा निर्धन राष्ट्रों के शोषण में लगा हुआ है ॥६४॥

हम अतुलित शक्तिसम्पन्न होकर भी मनुष्यों के विनाश में नहीं लगेंगे—यह बात सत्य है। परन्तु यदि यहां तीक्ष्ण तलवार लेकर कोई नर राक्षस आयेंगे तो उनके छेदन के लिए हम स्वयं समर्थ हैं ॥६५॥

आज पूर्व बंगाल (बंगला देश) में दूसरे के बल से, यह अभिमानी पाक, सीधे सादे लोगों को मार रहा है। वह स्वयं के जनबल को भी जानता है। वह लोकतन्त्र का भेदक है। वह भारत द्वारा किये गये उपकार को सर्वदा भूलता ही रहा है ॥६६॥

संसार में स्वयं अपमानित धूर्त और तुच्छ यह पाक, प्रतिदिन हमारे देश की सीमाओं पर आक्रमण कर रहा है। अत्यन्त मूर्ख यह अपनी शक्ति को नहीं पहचानता है इसीलिए हमको युद्ध के लिए ललकारता है ॥६७॥

इन्हीं परिस्थितियों के फलस्वरूप आज संसार में शीतयुद्ध चल रहा है, क्योंकि सभी राष्ट्रों ने अपने यहां प्रबल सेनाओं को रख रक्खा है। ओह ! आज यह संसार दो भागों में बंट गया है। युद्ध का यह कलुषित भाव क्या कभी नष्ट होगा ? ॥६८॥

अपने भारतीय मित्र को, शत्रुओं से घिरा हुआ देख कर पुनः आज रूस ने हमसे २० वर्ष की सन्धि की है। हम दोनों आपस में सहयोग करते हुए प्रभुत्व से युक्त होवें तथा हम दोनों की यह मैत्री संसार में विश्वशांति के लिए हो ॥६९॥

इस एशिया की तरफ अब कोई भी दुष्टमति तथा पापी राक्षस अपनी प्रबल सेना लेकर न आवे। सन्धि के इस हृदयगत भाव को समझकर इस शुभ सन्धि की स्थायिता को चाहने वाले विश्व के सत्पुरुष परम हर्षित हुए ॥७०॥

अपने हाथों से किये गये पापों को ढकने की इच्छा वाला यह दुष्ट आज लोगों के समक्ष अपने को सत्य पक्ष में स्थित बतला रहा है, फिर भी यह अपने कुकृत्यों को छिपाने में समर्थ नहीं है। क्योंकि इस प्रकार के कुटिल व्यक्तियों के मुख पर ही उनके पापकृत्य प्रकट होते रहते हैं ॥७१॥

हम दोनों देशों के विकास में भ्रातृभाव से बंधे हुए हैं तथा अपनी प्रखर किरणों से संसार में फैले हुए प्रगाढ़ अन्धकार को नाश करने के लिये उतावले सूर्य की तरह दिग्दिगन्तों में तथा प्रत्येक मनुष्य में स्वतन्त्रतारूपी प्रकाश भर देंगे ॥७२॥

वह कली अपने सौरभ को प्रसारित करने के लिए विकसित हो और आनन्ददायी चन्द्रलोक का प्रकाश पृथ्वी पर फैल जाय। चारों ओर

नवीन-नवीन प्रतिभाओं का शीघ्र ही उद्गम हो और पुनः इस मनुष्य लोक में कभी भयंकर रक्तक्रान्ति न हो ।।७३।।

मनुष्य जाति में सद्गुणों का विकास हो तथा संसार में विघटित जातियों के संगम का विलास हो। वोल्गा नदी के साथ मिलकर विमल जल से युक्त जाह्नवी (गंगा) जीवलोक में जनकल्याण के लिए निरन्तर बहती रहे ।।७४।।

प्रगति पथ पर अग्रसर तथा मेघों की तरह विनम्र, श्रमरूपी कृति से प्रमुदित मानवों की विभूति इस लोक में सर्वदा जनता के कल्याण के लिए फैले। पुनः इस संसार में सज्जनों की विजय हो ।।७५।।

श्री पद्मशास्त्रिविरचित लेनिनामृत महाकाव्य में 'रूस-भारत मैत्री' नामक पञ्चदश सर्ग समाप्त हुआ ।।

# शुद्धि-पत्रम्

| पृष्ठे | श्लोके | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| २ | २० | °राश्च ते | °राश्च ये |
| ८ | २ | चेशिया | चैशिया |
| ८ | ७ | मूमेश्चायं | मूमेश्चेदं |
| ९ | १४ | °नञ्चेशिया | °नञ्चैशिया |
| ९ | १४ | त्रैविध्य | त्रैविध्यं |
| ९ | १८ | मूर्गर्तै° | मूगर्तै° |
| ११ | ३६ | कुरा° | कुमा° |
| १३ | ६७ | रीरोना° | रीश्रोना° |
| १५ | ८ | विमूढगर्भं | विमूढगर्भः |
| १६ | २१ | °रांशो विमु° | °रांशो न विमु° |
| १७ | ३० | °दोग्ध्री सुव्रता | °दोग्ध्री व्रतिनी |
| ३५ | ६९ | पर | परं |
| ४२ | ६९ | हि क्षुपस्कया | कुरूपस्कया |
| ४९ | ७२ | गृहिणस्तदा | गृहिणः समे |
| ४९ | ७४ | °तनौ स्थिता | °तनौस्थिता |
| ५१ | ११ | साभायां | सभायां |
| ५२ | ३२ | °शानि स्म° | °शान् संस्म° |
| ५४ | ५० | डमा | डूमा |
| ५९ | २६ | °याय... | °याय सः |
| ५९ | २७ | जीवि... | जीविताः |
| ६१ | ५० | संदृश्यते | दृष्टा जना |
| ६१ | ५७ | एक कोटि° | एककोटि° |
| ७४ | ४१ | पाश्चात्य° | पाश्चात्य° |
| १०२ | २१ | यत्नवान | यत्नवान् |
| १०९ | ६७ | तुच्छा | तुच्छो |